प्रकाशक

मंगल प्रकाशन

गोविन्द राजियों का रास्ता,

जयपुर-१

मूल्य

१५-०० [ पन्द्रह रुपए मात्र ]

प्रथम संस्करण [पुन संस्कारित] १९७४

मुद्रक

मंगल प्रेस

नाहर गढ़ रोड, जयपुर-१

समर्पण

श्रद्धेय डॉ० माता प्रसाद गुप्त
अध्यक्ष हिन्दी विभाग
[ राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर ]
को सादर

हरीश

# अपनी बात

यह आदिकाल है। हिन्दी साहित्य का आदिकाल, जिसे विद्वानों ने अनेक नामों से अभिहित किया है। इलाहाबाद विश्वविद्यालय से मुझे इस काल पर शोध करने का अवसर मिला है और 'आदिकाल का हिन्दी जैन साहित्य' विषय पर एक शोधप्रबन्ध प्रस्तुत कर चुका हूँ। मुझे इस काल के साहित्य के सम्बन्ध में अधिक कुछ नहीं कहना है, समय आने पर उससे आदिकालीन साहित्य के अनुसंधित्सु स्नातकों को पर्याप्त संतोष होगा। यहाँ तो केवल अपनी इस प्रस्तुत कृति के सम्बन्ध में थोड़ा सा परिचय मात्र दे रहा हूँ।

आदिकाल की कृतियों में, यूँ तो अनेक प्रसिद्ध काव्य रूप हैं। काव्य रूपों से मेरा तात्पर्य साहित्य की उन प्रसिद्ध विधाओं से है, जिसमें अनेक प्रबन्ध काव्य लिखे गए हैं। ऐसे ही काव्यों में एक अति प्रसिद्ध काव्य रूप है "रास"। हिन्दी साहित्य के इस तथाकथित 'वीर गाथा काल में' इस साहित्य के इतिहासकारों ने अनेक रासों की ओर इंगित किया है। जिन पर कई बार चर्चाएं हुई हैं और उनमें विद्वानों ने कई निर्णय लिए हैं पर कुल मिला कर आद्यावधि यह निष्कर्ष निकला कि तथाकथित वीर गाथा काल में कोई भी ऐसी रचना नहीं है जिनके आधार पर इस काल का नामकरण 'वीर गाथा काल' किया जाय। खैर इस तरह यह चर्चा भी पुरानी हुई हम्मीर रासो, बीसल देव रासो, परमाल रासो तथा पृथ्वीराज रासो, प्रभृति, रास काव्यों की प्रामाणिकता भी संदिग्ध हो गई और अभी भी ये कृतियाँ शोध का विषय बनी हुई हैं। कालान्तर में सम्भव है इनके सम्बन्ध में कुछ महत्वपूर्ण तथ्य स्थापित किये जायें। हमें उनकी प्रतीक्षा है। पर तब तक आदिकाल के सम्बन्ध में जो नया साहित्य उपलब्ध हुआ है, उसमें उपलब्ध रास-काव्यों की क्या स्थिति है, विद्वानों का ध्यान अपने इस नये प्रयास की ओर आकर्षित करना चाहता हूँ।

इन नये रास काव्यों का संक्षिप्त वर्णन विवरण इस छोटी सी कृति में प्रस्तुत कर रहा हूँ। ये उपलब्ध रास काव्य आदिकाल के हैं। इन रासों ने आदिकाल के साहित्य की प्राचीनतम निधि को सुरक्षित रखा है। इन रास कृतियों के लिये मुक्त-कण्ठ तथा पूर्ण दृढ़ता से इसलिये भी कहना चाहता हूँ कि इनकी प्रामाणिकता, रचना काल और रचनाकारों के सम्बन्ध में विवादास्पद स्थिति बिलकुल नहीं है ये प्रचलित लगभग सभी गत्यविरोधों से मुक्त हैं। इनकी प्रामाणिक मूल हस्तलिखित प्रतियां उपलब्ध है। गुजरात और राजस्थान के अनेक भंडारों में इन रास-कृतियों की प्रतियों का परीक्षण भली प्रकार से किया जाता है। साथ ही इनकी प्रवृत्तियां भी पूर्ण स्पष्ट है। उसकी स्थिति बहुत सुलझी हुई है। इनके लिये कहीं भी सन्देह का स्थान नहीं

दिखाई पड़ता। अतः इन्हें एक दम विश्वसनीय माना जा सकता है। वस्तुतः इन कृतियों के आधार पर इस बात का सम्यक् परीक्षण होना चाहिये।

प्रस्तुत कृति में आए लगभग सभी 'रास काव्य' मेरे विचार से हिन्दी साहित्य के पाठकों के लिये एकदम नवीन तथा अज्ञात से हैं। यह इसलिये भी सत्य है कि इन पर आज तक किसी शोध-स्नातक ने आँख नहीं उठाई। इन में से कई प्रकाशित भी हुए पर उन्हें साम्प्रदायिक समझा गया हो अथवा किसी विद्वान् ने भाषा के कारण इन्हें हिन्दी के क्षेत्र में दूर का समझ लिया हो क्योंकि ये सभी प्राचीन राजस्थानी अथवा जूनी गुजराती के हैं। जो हो ये रासकाव्य इसीलिये अप्रकाशित पड़े रहे। आज जबकि हिन्दी साहित्य अपने प्राचीन गौरव की सुरक्षा के लिए इन कृतियों की ओर देखने लगा है, आज जबकि उसका परिसर इतना विशाल हो रहा है आज जबकि वह उत्तर अपभ्रंश (Post Abhramsa) की लगभग सभी कृतियों को अपनी कह कर सन्तोष की सांस ले रहा है मुझे हिन्दी जगत के सामने इनकी एक ही कृति में एक साथ सामान्य परिचय दे कर रखते हुए पर्याप्त हर्ष का अनुभव हो रहा है। अब उत्तर अपभ्रंश की कृतियां राजस्थानी अथवा प्राचीन गुजराती की ही नहीं हिन्दी में आदिकाल की मान ली गई है, श्री राहुल सांकृत्यायन, डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी, डॉ० माता प्रसाद गुप्त तथा गुजरात के अनेक विद्वानों ने इस ओर पर्याप्त प्रकाश डाला है। अतः ऐसी स्थिति में इन कृतियों का मूल्यांकन होना चाहिये।

एक प्रश्न और है उसका स्पष्टीकरण भी आवश्यक लग रहा है और वह यह इन कृतियों के अधिकांश लेखक कवि जैनी अथवा जैन धर्मावलम्बी हैं इसलिये इनमें साम्प्रदायिकता अथवा धार्मिकता या उपदेशात्मकता मात्र है। ऐसे सवाल कई बार उठाये गये हैं परन्तु इन सब बातों का निर्णय विद्वान् और सुधी पाठकों के लिये छोड़ रहा हूं 'बहु कि कीजो सारन्हि छोर मिचु बिलगाय' इस तरह के दोषारोपण तो साहित्य की अनेकों कृतियों पर किए जा सकते हैं। इसके सच्चे आलोचक तो वे हैं जो सुनी सुनाई बातों पर विश्वास न कर इनके रूपस्वरूप के अन्तराल में प्रविष्ट होकर इसका नीर क्षीर विवेक करेंगे। मेरे विचार से धर्म और उपदेश इनमें केवल मात्र प्रेरणा के रूप में हैं। वस्तुतः ये रचनाएं साहित्यिक महत्व लिए हैं अन्यथा इस महान्विचार की कोई स्थिति ही सामने नहीं आ पाती।

"आदिकाल के अज्ञात हिन्दी रास काव्य" में मैं कुछ ही प्रसिद्ध रास कृतियों का विवरण प्रस्तुत कर रहा हूं यों तो इन काव्यों पर और भी विस्तार से विचार *किया जा सकता है। अनेक रचनाएं इसलिये छोड़ भी दी गई हैं। सामान्यतः* इनसे एक सहज परिचय हिन्दी साहित्य के विद्वानों छात्रों, पाठकों तथा शोध प्रेमी मित्रों को हो इस दृष्टि उद्देश्य से इनको सामने ला रहा हूं। इनमें कई रास ऐतिहासिक कई पौराणिक कथाओं पर आधारित तथा कई कवियों के जीवन गत सत्यों पर। आलोचना के साथ ही इन कृतियों में से तीन रास काव्यों भरतेश्वर बाहुबली रास, पञ्च पाण्डव चरित रास तथा कुमार पाल रास का पाठ जैसा भी जिस रूप

में उपलब्ध हैं साथ मे दे रहा हू ताकि तत्कालीन अन्य लौकिक रचनाओं के साथ इनकी भी गणना हो सके। इन काव्यों की आलोचना का अधिकांश भाग मेरे शोध ग्रन्थ में संगृहीत है। केवल कुछ कृतियों का विवरण तथा रासों का पाठ इसमें और जोड़ कर प्रस्तुत कर रहा हू। इन कृतियों के ऐतिहासिक, सामाजिक, धार्मिक, सांस्कृतिक तथा साहित्यिक सभी पहलुओं पर मैंने यथा-सम्भव प्रकाश डालने का प्रयास किया है, फिर भी कई महत्वपूर्ण तथ्यों पर शायद चिन्तन नहीं हो सका हो, उनके लिये पाठकों के सुझावों का विनम्रता से सदैव स्वागत करूंगा।

रास काव्यों के ये पाठ मुझे प्रकाशित तथा कठिनाई से उपलब्ध होने वाली कृतियों से मिले हैं। सभी रचनाओं का पाठ इस छोटी सी कृति मे देना सम्भव भी नहीं था। यों इन पाठों मे पाठविज्ञान के जिज्ञासु स्नातकों के लिये पर्याप्त सामग्री है ऐसा मेरा विश्वास है। इनका पुनर्निर्माण भी एक बहुत बडी आवश्यकता है। आशा है, वे इस ओर प्रेरित हो कर ऐसी अनेकों अप्रसिद्ध, अज्ञात तथा भंडारों मे दबी पडी आदि कालीन कृतियों के पाठोद्धार कार्य को वैज्ञानिक रूप से सम्पादित कर प्रकाशित कराने में रुचि लेंगे।

इन कृतियों को पुस्तक रूप देने का सारा श्रेय भाई उमराव सिंह मगल को है जिन्होंने अथक परिश्रम से इसका प्रकाशन किया है इस के लिये उनका अनुग्रहीत हू। श्रद्धेय गुरुवर डॉ० माताप्रसाद गुप्त इसके मूल मे रहे हैं। विद्वद्वर श्री अगरचन्द नाहटा की कृपा से इन में से अनेक कृतियों तथा उनके पाठ उपलब्ध हुए हैं। 'भरतेश्वर बाहुबली रास' तथा 'कुमार पाल रास का पाठ उन्हीं के सौजन्य से उपलब्ध हुआ तथा श्री डा० भोगीलाल साडेसरा डायरेक्टर, ओरिएन्टिल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बडौदा मे 'पंच पाण्डव चरित्र रास' का पाठ प्रकाशित-करने की अनुमति दे कर उत्साह बढाया है, इस के लिये मैं इन दोनों विद्वानों का हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापन करता हू। रासो की आलोचना के लिये जिन राजस्थानी तथा गुजराती विद्वानों की कृतियों से जो सहायता मिली है उसके लिये उनका हार्दिक धन्यवाद करता हू। साथ ही साथ अपने स्नेही मित्र प्रो० हरिराम आचार्य श्री मगल तथा प्रो० एच एल भारद्वाज का आभारी हू जिन्होंने इस कृति के प्रूफ देखे हैं, प्रिय चन्द्र प्रकाश तिवारी, करुणा एम० ए०, प्रकाश वाजपेयी तथा शील सचेती सभी की आत्मीयता ने इस कार्य में प्रेरणा दी, और यह प्रयास सामने आ सका। यों तो सारा ही श्रेय 'मगल प्रकाशन' को है। यदि हिन्दी साहित्य के आदिकाल मे ये रास काव्य कुछ श्री वृद्धि कर सके और सुधी पाठकों को परितोष दे सकें, तो प्रयास को प्रेरणा उपलब्ध होगी।

४ लक्ष्मी राम का बाग,
मोती डूगरी रोड, जयपुर

'हरीश

दिखाई पड़ता। अतः इन्हें एक दम विश्वसनीय माना जा सकता है। वस्तुतः इन कृतियों के आधार पर इस प्रश्न का सम्यक् परीक्षण होना चाहिये।

प्रस्तुत कृति में आए लगभग सभी 'रास काव्य' मेरे विचार में हिन्दी साहित्य के पाठकों के लिये एकदम नवीन तथा अज्ञात से हैं। यह इसलिये भी सत्य है कि इन पर आज तक किसी शोध-स्नातक ने आँख नहीं उठाई। इन में से कई प्रकाशित भी हुए पर उन्हें साम्प्रदायिक समझा गया हो अथवा किसी विद्वान् ने भाषा के कारण इन्हें हिन्दी के क्षेत्र में दूर का समझ लिया हो क्योंकि ये सभी प्राचीन राजस्थानी अथवा जूनी गुजराती के हैं। जो हो ये रासकाव्य इसलिये अपरिचित पड़े रहे। आज जबकि हिन्दी साहित्य अपने प्राचीन गौरव की सुरक्षा के लिए इन कृतियों की ओर देखने लगा है, आज जबकि उसका परिसर इतना विशाल हो रहा है, आज जबकि वह उत्तर अपभ्रंश (Post Abhramsa) की लगभग सभी कृतियों को अपनी कह कर सन्तोष की साँस ले रहा है मुझे हिन्दी जगत के सामने इनका एक ही कृति में एक साथ सामान्य परिचय दे कर रखते हुए पर्याप्त हर्ष का अनुभव हो रहा है। अब उत्तर अपभ्रंश की कृतियाँ राजस्थानी अथवा प्राचीन गुजराती की ही नहीं हिन्दी के आदि काल की मान ली गई हैं श्री राहुल सांकृत्यायन, डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी, डा० माता प्रसाद गुप्त तथा गुजरात के अनेक विद्वानों ने इस ओर पर्याप्त प्रकाश डाला है। अतः ऐसी स्थिति में इन कृतियों का मूल्यांकन होना चाहिये।

एक प्रश्न और है उसका स्पष्टीकरण भी आवश्यक लग रहा है और वह यह इन कृतियों के अधिकांश लेखक कवि जैनी अथवा जैन धर्मावलम्बी हैं इसलिये इनमें साम्प्रदायिकता अथवा धार्मिकता या उपदेशात्मकता मात्र है। ऐसे सवाल कई बार उठाये गये हैं परन्तु इन सब बातों का निर्णय विद्वान् और सुधी पाठकों के लिए छोड़ रहा हूं क्योंकि कौंजी सीकरन्हि और सिन्धु बिलगाय इस तरह के आरोपण तो साहित्य की अनेक कृतियों पर किए जा सकते हैं। इनके सच्चे आलोचक तो वे हैं जो सुनी सुनाई बातों पर विश्वास न कर इनके स्वरूप के अन्तराल में प्रविष्ट होकर इसका सार क्षीर विवेक करेंगे। मेरे विचार से धर्म और उपदेश इनमें केवल मात्र प्रेरणा के रूप में हैं। वस्तुतः ये रचनाएँ साहित्यिक मङ्गल लिए हैं अन्यथा इस महान्तिकाल की भाई स्थिति ही सामने नहीं आ पाती।

'आदिकाल के अज्ञात हिन्दी रास काव्य' में मैं कुछ ही प्रसिद्ध रास कृतियों का विवेचन प्रस्तुत कर रहा हूं या तो इन काव्यों पर और भी विस्तार से विचार किया जा सकता है। अनेक रचनाएं इसलिए छोड़ भी दी गई हैं। सामान्यतः इनमें एक सहज परिचय हिन्दी साहित्य के विद्वानों द्वारा, पाठकों तथा शोध प्रेमी मित्रों को हो बस इसी उद्देश्य से इनको सामने ला रहा हूं। इनमें कई रास ऐतिहासिक कई पौराणिक कथाओं पर आधारित तथा कई कवियों के जीवन गत सत्यों पर। आलोचना के साथ ही इन कृतियों में से तीन रास काव्यों भरतेश्वर बाहुबली रास, पञ्च पाण्डव चरित रास तथा कुमार पाल रास का पाठ जैसा भी जिस रूप

में उपलब्ध हैं साथ मे दे रहा हू ताकि तत्कालीन अन्य लौकिक रचनाओं के साथ इनकी भी गणना हो सके। इन काव्यों की आलोचना का अधिकांश भाग मेरे शोध ग्रन्थ मे संगृहीत है। केवल कुछ कृतियों का विवरण तथा रासो का पाठ इसमे और जोड कर प्रस्तुत कर रहा हू। इन कृतियो के एतिहासिक, सामाजिक, धार्मिक, सांस्कृतिक तथा साहित्यिक सभी पहलुओं पर मैंने यथा-सम्भव प्रकाश डालने का प्रयास किया है, फिर भी कई महत्वपूर्ण तथ्यों पर शायद चिन्तन नही हो सका हो, उनके लिये पाठकों के सुझावों का विनम्रता से सदैव स्वागत करूगा।

रास काव्यो के ये पाठ मुझे प्रकाशित तथा कठिनाई से उपलब्ध होने वाली कृतियो से मिले है। सभी रचनाओं का पाठ इस छोटी सी कृति मे देना सम्भव भी नही था। या इन पाठो मे पाठविज्ञान के जिज्ञासु स्नातकों के लिये पर्याप्त सामग्री है ऐसा मेरा विश्वास है। इनका पुनर्निर्माण भी एक बहुत बडी आवश्यकता है। आशा है, वे इस ओर प्रेरित हो कर ऐसी अनेकों अप्रसिद्ध, अज्ञात तथा भडारो मे दबी पडी आदि कालीन कृतियों के पाठोद्धार कार्य को वैज्ञानिक रूप से सम्पादित कर प्रकाशित कराने मे रुचि लेगें।

इन कृतियो को पुस्तक रूप देने का सारा श्रेय भाई उमराव सिंह मगल को है जिन्होने अथक परिश्रम से इसका प्रकाशन किया है इस के लिये उनका अनुग्रहीत हू। श्रद्धेय गुरुवर डॉ० माताप्रसाद गुप्त इसके मूल मे रहे हैं। विद्वद्वर श्री अगरचन्द नाहटा की कृपा से इन में से अनेक कृतियों तथा उनके पाठ उपलब्ध हुए हैं। 'भरतेश्वर बाहुबली रास' तथा 'कुमार पाल रास' का पाठ उन्ही के सौजन्य से उपलब्ध हुआ तथा श्री डा० भोगीलाल साडेसरा डायरेक्टर, ओरिएन्टिल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बडौदा, मे 'पच पाण्डव चरित्र रास' का पाठ प्रकाशित करने की अनुमति दे कर उत्साह बढाया है, इस के लिये मैं इन दोनो विद्वानो का हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापन करता हू। रासो की आलोचना के लिये जिन राजस्थानी तथा गुजराती विद्वानो की कृतियों से जो सहायता मिली है उसके लिये उनका हार्दिक धन्यवाद करता हू। साथ ही साथ अपने स्नेही मित्र प्रो० हरिराम आचार्य श्री मगल तथा प्रो० एच एल भारद्वाज का आभारी हू जिन्होने इस कृति के प्रूफ देखे हैं, प्रिय चन्द्र प्रकाश तिवारी, करूणा एम० ए०, प्रकाश वाजपेयी तथा शील सचेती सभी की आत्मीयता ने इस कार्य मे प्रेरणा दी, और यह प्रयास सामने आ सका। यो तो सारा ही श्रेय 'मगल प्रकाशन' का है। यदि हिन्दी साहित्य के आदिकाल मे ये रास काव्य कुछ श्री वृद्धि कर सके और सुधी पाठकों को परितोष दे सकें, तो प्रयास को प्रेरणा उपलब्ध होगी।

४ लक्ष्मी राम का बाग
मोती डूगरी रोड, जयपुर

'हरीश'

अनुक्रम

# विषयप्रवेश

आदिकाल —

हिन्दी साहित्य का आदिकाल विभिन्न काव्य रूपों के उद्भव और विकास से सम्बद्ध है। काव्य रूपों की विभिन्नता इस साहित्य की मौलिकता है। यों तो अपभ्रंश साहित्य में अधिकांश काव्य रूपों की शृंखला के बीज विद्यमान हैं, पर उत्तर अपभ्रंश या पुरानी हिन्दी के इस साहित्य ने काव्यरूपों के इतिहास में नवीन क्रांति उपस्थित की है। इस तरह एक ओर आदिकाल में जहां विभिन्न प्रकार की काव्य प्रवृत्तियों का समुचित विकास और पूर्ववर्ती साहित्यिक विधाओं की परम्परा का निर्वाह मिलता है, दूसरी ओर काव्य के विभिन्न रूपों में असाधारण विविधता के दर्शन होते हैं। अद्यावधि विद्वानों एवं आलोचकों ने काव्य रूपों को खण्ड-काव्य, महा-काव्य और प्रबन्ध-काव्य आदि का रूप देकर ही उनका अध्ययन किया है परन्तु आदिकालीन उपलब्ध साहित्य ने काव्य रूपों की दृष्टि से नये मोड़ प्रस्तुत किये हैं। ये काव्य रूप छन्द प्रधान भी हैं और विषय प्रधान भी। यद्यपि ये काव्य खण्ड-काव्य, कथा-काव्य, एकार्थ-काव्य और प्रबंध काव्यों आदि के अंतर्गत वर्गीकृत हो जाते हैं, पर विशुद्ध रूप में शैली और शिल्प की दृष्टि से इनका पूर्व कृत वर्गीकरण बहुत समीचीन नहीं प्रतीत होता। अस्तु—काव्य रूपों पर नये रूप में विचार किया जा रहा है। वस्तुतः आदिकालीन साहित्य में जिस विशाल संख्या में काव्य रूप मिलते हैं वह अपने आप में आदिकाली की एक बहुत ही बड़ी उपलब्धि है। इस काल में शताधिक से अधिक काव्य रूप उपलब्ध हुए हैं।[1] जिन पर विस्तार से अन्यत्र विचार विश्लेषण हुआ है यहाँ उन विशिष्ट काव्य रूपों में से केवल मात्र 'रास" पर ही विचार किया जा रहा है। यों तो शैली की दृष्टि से रास संज्ञक रचनाओं को खंड-काव्य, प्रबंध काव्य आदि के अंतर्गत रखकर उनका मूल्यांकन प्रस्तुत किया जा सकता है परन्तु ऐसा करना बहुत संगत नहीं प्रतीत होता, वस्तुतः काव्य रूपों के अंतर्गत आने वाले जो अनेक रूप या विधाएं हैं, उनमें प्रत्येक पर स्वतंत्र रूप से अध्ययन अपेक्षित है। रास, फागु, चरित, चउपई, प्रबंध, पवाडे, विवाहलो-वेलि,

१– देखिए लेखक का शोध प्रबन्ध 'आदिकाल का हिन्दी जैन साहित्य' अप्रकाशित (इलाहाबाद यूनिवर्सिटी लाइब्रेरी में संग्रहीत)।

"हरिवंश पुराण"[१] और विष्णु पुराण[२] में भी "रास" शब्द की ओर कुछ संकेत मिल जाता है। धनंजय ने अपने दशरूपक में रास पर प्रकाश डाला है।

महाराज भोज के सरस्वती कण्ठाभरण और शृंगार प्रकाश में भी रास संज्ञा का उल्लेख मिलता है।

इस उक्त विवेचन में हल्लीसक शब्द विशेष द्रष्टव्य है। हल्लीसक शब्द के साथ भास के नाटक और पुराण साहित्य में गोप गोपिकाओं का साथ होना और क्रीड़ा करना तो स्पष्ट होता है पर अन्य संगीतात्मकता अथवा उसके अन्य किसी शिल्प जन्य वशिष्ट्य का उल्लेख नहीं मिलता। अतः यह लगता है कि इन ग्रन्थकारों के समय रास क्रिया शारीरिक अवयवों से सम्बन्धित जन-नृत्य या क्रीड़ा मात्र थी। वस्तुतः उस समय रास का सीधा सम्बन्ध पुरातन नृत्य मात्र से रहा होगा। सम्भावना है कि आदिम नृत्य भी इसी रास का एक रूप रहा होगा। यह भी सम्भावना है कि संगीत के तत्कालीन शास्त्रीय नियमों के विधान का अभाव ही इसका मूल कारण रहा हो। जो भी हो यह स्पष्ट कहा जा सकता है कि उस काल में यह जन-नृत्य या वन्य-नृत्य अथवा लोक-नृत्य विशेष के रूप में प्रचलित रहा होगा। एक आलोचक ने इसी सम्भावना पर रास शब्द का अर्थ जोर से चिल्लाना स्पष्ट कर उसे जंगली या आदिम पुरुषों का शारीरिक क्रिया या वन्य-नृत्य बताया है।[३]

---

१—देखिये—हरिवंश पुराण विष्णु पर्व, अध्याय २०, के ये उद्धरण—

(क) एवं स कृष्णो गोपीनां चक्रवालैरलंकृत।

(ख) चक्रवाले ? मण्डले ? हल्लीसक क्रीडनम् एकस्य पुंसो बहुभिः स्त्रीभिः क्रीडनं सैव रास क्रीडा।

इस विवेचन में विद्वान टीकाकार ने "चक्रवाल" शब्द का अर्थ सम्भवतः 'रास' किया है।

२—विष्णु पुराण, (गीता प्रेस) ५।१३।४७-५० के ये उद्धरण।

(क) रराम रासगोष्ठीभिरुदार चरितो हरिः।

(ख) हस्तेन गृह्य चैकैका गोपिना रासमण्डनम्।

३—देखिये टाइम्स आफ संस्कृत ड्रामा पृ० १८१-८४ में श्री कनकड का यह उक्ति 'It is not to be derived from रस but from रास a root which means to cry alone, which may referm to be very primitive form of this dance when the proportion of music & artistic movements may not have been still realistic and when it must have been practised as wild dance'

३–इनमे संगीत तत्व का पूर्ण समावेश है।

४–नृत्य और अभिनय भी इनमे प्रधान हैं।

हल्लीसक के विषय मे एक संकेत यशोधर कृत काम शास्त्र की जयमंगला टीका मे मिल जाता है, वह 'मंडल' मे होने वाले स्त्रियों के उस नृत्य को जिसमे एक नायक होता है, हल्लीसक कहता है और प्रमाण मे वह गोपियों के हरि का उदाहरण देता है।[1] हेमचन्द्र के काव्यानुशासन (पृ० ४४८–४४६) मे हल्लीसक और रासक शब्द का उल्लेख मिल जाता है। उपदेश रसायन रास के टीकाकार ने रासक के शिल्प की सरलता के सम्बन्ध मे बतलाते हुए लिखा है कि चर्चरी और रासक ये प्राकृत प्रबन्ध इतने सहज व सरल हैं कि कोई भी विद्वान् पुरुष इन पर टीका नहीं लिखना चाहता।[2]

श्रीमद्भागवत की रासपंचाध्यायी तो प्रसिद्ध ही है।[3] अब्दुर रहमान के सन्देश रासक मे रास की जगह रासय या रासउ मिलते हैं जो सम्भवतः रासक का ही अपभ्रंश है। शुभंकर ने गोप क्रीडाओं को ही रास कहा है।[4] और जयदेव तो 'रास हरिह सरस वसंत' तक कह डालते हैं।

एक नया तथ्य उपदेश रसायन रास के टीकाकार ने रास को राग या गीतों की भांति गाया जाने वाला कहकर भी बताया है। जिससे स्पष्ट हो जाता है कि प्राकृत भाषाओं मे रची गई चर्चरी और रासक संज्ञक प्रबन्ध पर्याप्त सरल होते थे और वे देश भाषा मे अनेक रागों मे गाये जा सकते थे। टीकाकार ने उसमे अनेक छन्दों का होना भी बताया है।[5] रासक शब्द के लक्षणों का विस्तृत विवेचन वाग्भट्ट ने और स्पष्टता से किया है।[6] जिसके अनुसार ये परिणाम निकाले जा सकते हैं—

१–रासक समूह रचना थी।

२–इसमे अनेक नर्तकिएं होती थीं।

---

१–मण्डलेन च यत्स्त्रीणां नृत्तं हल्लीशकं तु तत्
नेता तत्र भवेदेको गोप स्त्रीणां यथा हरिः।

२–चर्चरी रासक प्रख्य प्रबन्ध प्राकृत विन,
वृत्ति प्रवृत्ति नाधत्ते प्राय कोऽपि विचक्षणः।

३–श्रीमद्भागवत–दशम स्कन्ध।

४– क्वचिद्मन्दर्दति गोपाना क्रीडारासकमध्यपि

५–अत्र पद्धटिका बन्ध मात्रा षोडश पादगा
प्रथमन्तर्वेषु रागेषु गीयते गीतकोविदैः।

६–अनेक नर्तकी योज्य चित्र ताल लयान्वितम्
आचतु षष्टि युगलाद्रासक मसृणोद्धत वाग्भट्ट, काव्यानुशासन पृ १८०।

म नृत्य के मार गेय तत्व पूर्णतया प्रचलित हो गया था और हल्लीसक या रासक के शिल्प में उक्त सभी विद्वानों के विचारों में युगल, लय, ताल और गोप गोपियों का सम्बन्ध परिलक्षित होता है। अतः रास के अपभ्रंश काल के पूर्व नृत्य क्रीडा रूप और गेय रूप ही अधिक प्रचलित प्रतीत होते हैं। श्री मद्-भागवत में वर्णित कई स्थल रास के गेय रूप की पुष्टि करते हैं। रास शब्द का प्रयोग भी दृष्टव्य है[1] तथा कुछ श्लोकों में तो रचनाकार ने रास में संगीत व रागों का उल्लेख भी कर दिया है। ध्रुपद राग पर भागवतकार ने उस प्रसंग में प्रकाश डाला है।[2]

**परवर्ती काल और रास —**

संस्कृत काल के पश्चात् रास में इन तत्वों का समावेश किन अंशों में बना रहा, यह कहना बहुत कठिन है तथा साथ ही यह भी नहीं जाना जा सकता कि उसके शिल्प में उक्त तत्वों में इतर किन तत्वों का समावेश हुआ और वह भी किस अनुपात में पर इतना अवश्य कहा जा सकता है कि आगे की कई शताब्दियों तक (जब तक कि रास, रासक अपभ्रंश काल में नहीं पहुँचे) उसमें उक्त सारे तत्वों का समावेश थोड़ा अथवा स्पष्ट अस्पष्ट अनुपात में अवश्य मिलता रहा है। संस्कृत काल के इन रासों की परम्परा की एक महत्वपूर्ण कड़ी राजस्थान में उपलब्ध विक्रम सं० ९६२ का रिपुदारण रास है।[3] जो अद्यावधि उपलब्ध रासों में सबसे पुराना है और यह रास संभवतः हेमचन्द्र से भी बहुत पहले का है। रासक[4] के शिल्प पर राजस्थान में उपलब्ध होने वाले रासों में प्राचीनतम होने से यही अच्छा प्रकाश डालता है। पर अभिनय, नर्तन और गान ये तीन तत्व रिपुदारण में भी मिलते हैं। अतः राजस्थान में मिलने वाले रासों में प्राचीनता की दृष्टि से भले ही इस रास का महत्व हो, पर शिल्प में इसका कोई नवीन योगदान नहीं लगता।

---

१—श्री मद्भागवत, दशम स्कन्ध तेंतीसवें अध्याय के निम्न श्लोक —
(क) तत्रारभत गोविन्दो रासक्रीडामनुव्रतैः । २ ।
(ख) रासोत्सवः सम्प्रवृत्तो गोपीमण्डलमण्डितः । ३ ।
(ग) सप्रियाणामभूच्छब्दस्तुमुलो रासमण्डले ।।६।।
२—(क) स्विद्य मुख्य कबररसनाग्रग्रन्थ्यः कृष्णवध्वो
गायन्त्यस्त तडित इव ता मेघ चक्रे विरेजुः । वही, श्लोक सं० ८ ।
(ख) तदेव ध्रुवमुन्निन्ये तस्यै मानं च बह्वदात्—वही, श्लोक सं० १० ।
३—देखिये—मरुभारती वर्ष ४, अंक २ में 'रिपुदारण रास' निबंध डॉ० दशरथ शर्मा, पृ० ५७ ।

कि जन मुनि प्रस्तुत करते थे 'रास' संज्ञा दी जाने लगी। उपदेश रसायन रास में जिनदत्त सूरि के अनेक गेय उपदेश रास बन गये हैं। स्त्री और पुरुषों के एक साथ रास नहीं खेलने के जो उल्लेख मिलते हैं।[1] उनमें यह बात तो स्पष्ट हो ही जाती है कि रास क्रीडा अपभ्रंश और अपभ्रंशेतर कालों में स्त्री पुरुष दोनों में समान उत्साह के साथ सम्पन्न होती थी और रास विशेष अवसरों पर जनता उल्लसित होकर खेलती थी। अतः नृत्य और गीत तत्व रासों में समान अनुपात से ११ वीं शताब्दी तक तो देखने को मिलता है।

यहाँ यह प्रश्न स्वाभाविक रूप से उठता है कि नृत्य और गीत में से कालान्तर में रासों में गीत मात्र ही क्यों रह गया? नृत्य क्रिया क्यों शिथिल हो गई? इसका कारण जैन रासो रचनाओं के शिल्प का परिशीलन करने पर मिल जाता है। अपभ्रंशेतर काल में जैन मुनि जिन उपदेशों को देश्य भाषा में जनसाधारण को गा-गा कर सुनाते थे उनकी रसीली गीति और चर्चरी सनक उपदेशात्मक रचनाएं धीरे-धीरे रास बनती गई। जैन साधकों को त्याग प्रधान जीवन वितान से विशेष उल्लास और राग, रंग नृत्य, अभिनय से वैराग्य रखना पड़ता था अतः नृत्य का तत्व धीरे धीरे उपेक्षित होने लगा। अनुश्रुतिबद्ध परम्परा के कारण ये गीतियां इतनी घनीभूत होकर प्रचलित हुई, कि जन मानस रसमय हो उठा और नृत्य को लोग उपेक्षा की दृष्टि से देखने लगे। अन्यथा कर्पूर मंजरी के विचित्र बंध में ताल लय, प्रस्तार के आधार पर नृत्याभिनय करती हुई नायिकाओं का वर्णन मिलता है।[2] इन नर्तकियों का समबाहु समाभिमुख आदि अनेक भिन्न भिन्न मुद्राओं का भी उल्लेख मिलता है।[3] वस्तुतः ११वीं शताब्दी तक पहुँचते-पहुँचते रास गेय काव्य मात्र रह गया। क्योंकि इन गीतियों और चचरियों को ही जनसाधारण में अत्यन्त अधिक प्रचलित देखकर जैन मुनियों ने उपदेश का माध्यम चुना और ये चर्चरियां और गीतियां इतनी अधिक प्रसिद्ध हुई, कि इनके नामों से विभिन्न छन्द विशेषों का निर्माण हो गया। कालान्तर में चर्चरी और गीत नाम से स्वतन्त्र छन्द ही बन गये। अब जनता इन रासों को खेलने की अपेक्षा श्रवण करने में अधिक रस

---

१—देखिए—अपभ्रंश काव्यत्रयी श्री लालचन्द भगवान गांधी, पृ० ३६।

२—साहित्य सन्देश जुलाई १९५१, में डॉ० दशरथ ओझा का 'रासों के अर्थ का क्रम विकास'—शीर्षक लेख।

३—कर्पूर मंजरी, ४।१० ११ का यह उद्धरण—

सम समीसा सम बाहुहत्था रेहा विसुद्धा अवराउ ति।
पत्तीहि दोहि लमतान बध पराप्पर साहिमुही हवति।

पर यहाँ तक रास के पास कोई नया विषय नहीं था। वही नृत्य, गान और अभिनय ही घुमा फिरा कर उसकी विषय वस्तु बनता जा रहा था। अत १२वीं शताब्दी ने विषय वस्तु के रूप में भी एक नई उत्क्रान्ति प्रस्तुत की। गीतियों में चर्चरी मूलक रास रचनाओं में धीरे धीरे कथा तत्व का समावेश होने लगा। अत कथा तत्व के आने से चरित्र-सकीर्तन बढने लगा। विशेष रूप से अपभ्रंशेतर जन रासों में ऋषभ देव, नमीनाथ, महावीर, जम्बू स्वामी, गौतम स्वामी, स्थूलि भद्र, आदि के वर्णन मिलते हैं साथ ही श्रेष्ठ श्रावकों व दानवीर पुरुषों के ऊपर यथा-वस्तुपाल, तेजपाल पेथड, समरसिंह तथा तीर्थों आदि के नाम पर भी अनेक कथा प्रधान रास रचे गये जिनका विश्लेषण आगे के पृष्ठों में किया जायगा। अत कवि इस कथा तत्व को विविध छन्दों में बाधकर अर्थात् "रासाबध" रूप देकर जनता के समक्ष रखने लगे। अपभ्रंशेतर इन रासो में छन्दों की इस विविधता के साथ-साथ रासाबध के कारण "रास या रासा" आगे चलकर एक छद ही हो गया। एतदर्थ यह कहा जा सकता है कि क्योंकि हर एक रास में गेय तत्व व रसमय तत्वों की प्रधानता रहती थी और इस गेय तत्व ने जब अनवरत वृद्धि पाई, तो यह समस्त रास ग्रन्थ एक रास छद के लिए ही रूढ हो गये हों। वस्तुत यह रासा छन्द इतना प्रचलित हुआ कि तत्कालीन लोक काव्यों में भी इसका समावेश हो गया।

इस प्रकार १२वीं शताब्दी तक में मिलने वाले इस विशाल जैन साहित्य के शिल्प, उसकी मुख्य प्रवृत्तियाँ, विशेषताओं और उसके विकास की कडियों का अध्ययन विभिन्न दृष्टियों से किया जा सकता है।

१—सगीत व नृत्य कला के रूप में।
२—छन्दों की दृष्टि से।
३—विषय की दृष्टि से।
४—साहित्यिक रूपों की दृष्टि से।
५—धर्म की दृष्टि से।

१ जहा तक सगीत का प्रश्न है उक्त विवेचन में हमने यह चर्चा की है कि अनेक युगों तक सगीत रास या रासक का एक प्रधान तत्व था। सस्कृत काल और अपभ्रंश काल के सधि युग में तो रास में उसका सगीत तत्व ही प्रधान होगया था इसके बाद भी जैन कवियों ने जो उपदेश प्रधान चर्चरियाँ और गीतियाँ गाई हैं, व सगीत तत्व की उत्कृष्टता से रास का प्रचार करने व जन कण्ठ हार बनने में सहायक हुई थीं। एक आवश्यक बात यह भी है कि 'रास" को रासा छन्द बनाने में सम्भवत सगीत ने भी सहायता की हो। वस्तुत उक्त

अनेक विद्वानों ने 'गीत, नृत्य और तान' को महत्त्व रास या रासक के लिए स्पष्ट किया है। अतः रास और संगीत परस्पर अन्योन्याश्रित हैं। श्री श्यामबिहारी गोस्वामी रास को एक नृत्य विशेष मानते हैं तथा एक प्रकार का काव्य और रूपक भी।[1] आचार्य हेमचन्द्र ने तो रास काव्यों में विभिन्न राग रागनियों के व्यवहृत होने से रास के निश्चित स्वरूप को रास-काव्य ही कह दिया था। इसके अतिरिक्त "रास" जब गेय उप रूपक का प्रकार था, तो उसमें अनेक छोटे छोटे ऊर्मि गीतों का समावेश आवश्यक था और यही ऊर्मि-गीत संगीत के अनूठे ग्रंथ थे। जो रास नाम से प्रयुक्त हो रहे थे। अतः स्पष्ट है कि रास ने संगीत कला के क्षेत्र को भी उन्नति की ओर बढ़ाया।

नृत्य कला का भी रास से पर्याप्त सम्बन्ध दृष्टिगोचर होता है। नृत्य कला को प्रगति के चरम पर पहुँचाने वाला तत्त्व नर्तकी या नृत्यकार होता है और रास में नृत्य आवश्यक था। "अनेक नर्तकी योज्यं चित्रताल-लयान्वितम्" उदाहरण से यह स्पष्ट हो जाता है। हलायुध और रासक का हेमचन्द्र ने देशी नाम माला (८-६२) तथा धनपाल ने पाइयलच्छी नाममाला (गाथा ६७२) में सामान्यतः गोप-गोपियों की क्रीड़ा कहा है— 'रासयम्मि हल्लीसो रासक, मण्डलेन स्त्रीणां नृत्य' अतः स्त्रियों के नृत्य का उल्लेख स्पष्ट मिलता है। अब तक रास नाम से जानी जाने वाली सबसे प्राचीन क्रीड़ा कृष्ण गोपियों की हो रही है। इसी प्रकार नटराज शंकर भी अपने उद्धत ताण्डव नृत्य विभिन्न रूपों में स्वयं मुख्य नर्तक बनकर करते थे। परन्तु श्रीकृष्ण के रूप मसृण रास का सम्बन्ध "लास्य" नामक नृत्य से भी पर्याप्त सम्बन्ध रखता है। आगे रास को लास्य भी कहा जाने लगा ऐसा उल्लेख मिलता है। रास या लास्य सम्पूर्ण गीत मात्र न रहा, उसमें नृत्य के साथ अनेक वाद्यों का भी समावेश होता है। हेमचन्द्र सूरि के शिष्य ने १२वीं शताब्दी में रचे नाट्य-दर्पण में लास्य के अवान्तर भेदों का उल्लेख किया है।[2] और जिसमें विभिन्न देश रुचि हो लास्य के भेद उपभेदों में परिवर्तन करता रहा है। स्वयं शार्ङ्गधर ने अपने ग्रन्थ संगीत रत्नाकर में सं० १२०० ई० के आस-पास सौराष्ट्र की नारियों के रास नृत्य का उल्लेख किया है। अतः लास्य नृत्य भी कालान्तर में रास का स्थान ग्रहण किए रहा। लास्य की परम्परा में संगीत रत्नाकर में वर्णित उषा अनिरुद्ध, अभिमन्यु

---

1—'त्रिपथगा' अक्टूबर १९५७ वर्ष ३, अङ्क १, पृ० ७३ पर श्री श्याम बिहारी गोस्वामी का स्वामी हरिदास और रासलीलानुकरण शीर्षक लेख।

2—भाव भेदाद् लास्य भेदा बहुधा मयन बुध
तत्रैव निरभेर्हीन दश लक्ष्य प्रवर्तितम् —नाट्य दर्पण

की पत्नी उत्तरा का बडा हाथ रहा है। स्वय अर्जुन के ऊपर भी नृत्य रास के सस्कार का प्रभाव पडे बिना नही रह सका। मणिपुर-नृत्य लास्य-नृत्य का ही प्रकार माना जाता है। सौराष्ट्र और गुजरात प्रदेशो मे लास्य या नृत्य की परम्परा अत्यन्त प्राचीन तथा स्वरूप मे एक ही रही है। सौराष्ट्र मे आज भी "रासडा लेवा" शब्द अब भी प्रचलित मिल जाता है। क्योकि रास ने नृत्य कला को पर्याप्त सहायता दी है, अत सगीत की भाति नृत्य व अभिनय रासक मे एक दम अन्योन्याश्रित है। यह भी सम्भव है कि नृत्य की अनेक कलाए वाद्य तथा सगीत रासक म समाविष्ट रही हो। अत रासक ने लास्य को व लास्य ने रासक को परस्पर बडा ही बल प्रदान किया है। अत नृत्य-कला भी रासक का प्रमुख रूप रही है।[1]

छदों की दृष्टि से—

रास का मूल्याकन छन्दो की दृष्टि से भी किया जा सकता है। ११वी शताब्दी तक ये रास गेय रूप मे इतने अधिक प्रचलित हुए कि "रास" नामक एक छन्द विशेष ही बन गया। या विद्वानो ने रास छन्द म केवल एक छद का विवेचन न कर अनेक छन्दो का समाहार किया है। अत यह स्पष्ट है कि रास परम्परा मे अनेक रास छदो की दृष्टि से भी लिखे जाते थे। उदाहरणार्थ सदेश रासक मे प्रयुक्त रास छन्द। इस प्रकार छद की दृष्टि से रास या रासक कहलाने वाली रचनाओ के लिए छन्द एक विचार-सारणि या कसौटी ही बन गया। ध्यान से देखने पर यह लगता ही है कि रासो ग्रन्थो मे रासा छद प्रमुखता से प्रयुक्त हुआ है। रास छन्द के इस प्रभाव स तत्कालीन सभी काव्यो मे यह विशेषता उनके नाम मे ही आ गई और बहुधा वे नाम उनके शीर्षको के अनुसार विविध काव्य रूप बन गये—उदाहरणार्थ—पेथड रास, समरारास आदि मे रास छन्द प्रमुख है तो चतुष्पदिका मे चउपई और स्थूलि भद्र फागु तथा अनेक नेमिनाथ फागो म "फागु" छन्द मिल जाता है। रास छन्द का शास्त्रीय अध्ययन करने अथवा रासक के काव्य रूपो व शिल्प के विषय मे हम विरहाक के "वृत्त जाति समुच्चय (४।२६ ३७) और स्वयभू के छदस से बडी सहायता मिलती है। इन दोनो छद शास्त्रियो ने रासक की परिभाषाए दी हैं। विरहाक के अनुसार रासक अनेक अडिल्ला, दुवहवा मात्राओ, रड्डाओ और ढोसाओ स मिलकर बनता है। इसके अतिरिक्त मात्रा रड्डा दोहा अडिल्ला तथा ढोसा की उसने अलग परिभाषाए दी है। सम्भवत विरहाक न रासको की दो प्रकार की लोकप्रियता बताई है तथा यह लिखा है कि—रास बध के कारण ही उन्होंने 'रासा'

---

१—गुजराती साहित्य ना स्वरूपो, प्रा० म० र० मजूमदार, पृ० ४१३–१६।

नामक स्वतन्त्र छन्द की परिभाषा नहीं है जिसका कुछ मात्राएं डॉ० हरिवल्लभ भायाणी ने सन्देश रासक की भूमिका में दोहा, छड्डणिया, पद्धड़िया, घत्ता चौपाई, रड्डा आभा, अडिल्ल आदि अनेक छन्दों का बहुतायत से प्रयोग करने वाली रचनाओं को रासक नाम दिया है। इस प्रकार सभी परिभाषाओं में प्रयुक्त तथ्यों को कसौटी मान कर चलने से जब हम आदिकालीन हिन्दी जैन साहित्य की रास रचनाओं में 'रास' छन्द को ढूंढते हैं तो हम रास छन्द इन लक्षणों से प्रयुक्त होता छन्द लगता है और इस स्वतन्त्र छन्द का दोहा, ढाला, अडिल्ल आदि छन्दों से स्वतन्त्र रूप सिद्ध होता है तथा परस्पर कोई साम्य भी नहीं दिखाई पड़ता। अतः यही कहा जा सकता है कि इन विभिन्न छन्दों की कृतियों को रासक नाम दे दिया जाता होगा। रासक और रास छन्द के लिए अद्यावधि प्राप्त प्रमाणों के आधार पर इससे अधिक कुछ कहना बहुत संगत नहीं लगता, पर यह स्पष्ट है कि रासक और रास मनक अनेक कृतियों में "रास" एक छन्द विशेष के रूप में खूब मिलता है।

अपभ्रंशोत्तर काल में रासों के विषयों में विस्तार हुआ। अनेक विषयों पर रास रचना हुई जिनमें से कुछ प्रमुख विषय अधोलिखित हैं —

१—उपदेशमूलक (यथा उपदेश रसायन रास)।

२—चरित प्रधान (यथा-सप्तक्षेत्र रास)।

३—प्रव्रज्या या दीक्षामूलक (यथा जम्बू स्वामी गौतम स्वामी और स्थूलि भद्र रास)।

४—उत्सव व वैभव-वीरता-मूलक (यथा भरतेश्वर-बाहुबली रास)।

५—छन्द प्रधान रास (यथा भरतेश्वर-बाहुबली रास)।

६—कथा प्रधान—रामायण महाभारत पर (पंच पाडव चरित रासु)।

७—तीर्थों पर व तीर्थ यात्राओं पर—यथा रेवतगिरि रास तथा आबू रास, सप्तक्षेत्रीय रास।

८—सन्त वर्णन (यथा-समरा रास)।

९—सत्कीर्तन-जय तथा सैद्धान्तिक (यथा-मातृह-कारण रास)।

१०—ऐतिहासिक रास (यथा-समरा रास)।

इस प्रकार चरित्रों के गुणों का वर्णन करने उनके त्यागों का हवान यात्रा वर्णन करने कथा निर्माण करने मन्दिरों का जीर्णोद्धार करने दीक्षा उत्सव हेतु जय घोष आदि के लिए ही इन रास ग्रन्थों की रचना की जाती थी। इसके अतिरिक्त वे भौगोलिक सामाजिक राजनैतिक तथा चरित मूलक होते थे। जैन रासो साहित्य जितना ही चरित मूलक होता था उतना ही ऐतिहासिक भी होता था।

इस प्रकार राम ग्रन्था के विषय में व्यापकता आ गई और विषया की सीमा का कोई बन्धन नहीं रहा। अत इन जैन साधका न लोक साहित्यपरक अर्थात् जन भाषा में और शास्त्रीय भाषा दोना म रास रचनाए की।

विषय की दृष्टि से—

रास परम्परा म वैष्णव व जैन इन दाना धर्मो मे बडा योग दिया है। वैष्णव धर्म मे कृष्ण भक्ति शाखा क रास मण्डल व कृष्ण गोपिया ने रास को चरम पर पहुँचाया और ब्रज के रास तो शताब्दिया मे प्रसिद्ध हैं। इनम शृ गार-परक, भक्ति-परक और कोमल सभी प्रकार के रास मिलते हैं।

जैन धर्म न भी विशाल सख्या म सप्तातिवार के रासो को सुरक्षित रखा है। अनेक वीतरागी जैन मुनिया तथा राजपुत्रा क दीक्षा ग्रहण करने के अवसर पर भी रासा की क्रीडाए हाती थी। स्त्री और पुरुष इन रासो को बडी श्रद्धा मे खेलते थे और अपनी प्रकृति प्रदत्त अनुभूति को अभिनय व सगीत मे डुबा कर साकार व सार्थक करते थे। मुनिवर स्त्रयाम ग्रहण ही नहीं करते थे, उनका सयम-श्री के साथ विधिवत् विवाह हाता था और इन जैन रासा म से अनेक रासा का उद्देश्य आचार्य-श्री का सजमसिरि स वरण कराना होता था यथा—जिनेश्वर सूरि दीक्षा विवाह-वर्णन रास। इस शुभ अवसर पर अथवा पर्व पर उनके अनुयायी श्रावक भला क्य मानत ? वे उत्फुल्ल हाकर नृत्य, लय, ताल, गीत आदि द्वारा आचार्य-श्री का श्रद्धाजलि देते थे अत रास का आयोजन हाना स्वाभाविक था।

साहित्यिक रूप और शिल्प योजना

साहित्यिक दृष्टि स मूल्याकन करने पर रास या रासक सगीत, नृत्य लय, ताल, छन्द, क्रीडा अभिनय, उक्त सभी अगा के समन्वय का समूह है। वस्तुत रासक का सम्बन्ध उक्त अ गा स ऊपर दिखाया जा चुका है। रासक या रास का स्वरूप उद्धत-गेय-उपरूपक के रूप म उल्लास प्रधान हाता है। अत साहित्यिक दृष्टि से इसके शिल्प जन्य तत्वा का विवेचन इस प्रकार किया जा सकता है —

१—रासक गेय उपरूपक है, जिसकी कथा गद्य म कम व पद्य मे अधिक अर्थात् अधिकाश पद्य मे ही हाती है।
२—उसमे अनेक नर्तकियाँ हा।
३—विभिन्न रागा का समावेश हो।
४—अनेक छन्द हो।
५—लय ताल का सुन्दर समन्वय हा।

६–अनेक प्रकार के अभिनय हों।
७–कई मण्डलों में विभक्त हों।
८–अनेक युगल हों, जो साथ क्रीड़ा करें।
९–पुरुष अलग, स्त्रियां अलग अथवा समवेत नृत्य।
१०–वस्तु में रस का संमिश्रण अनिवार्य रूप से हो।
११–विभिन्न प्रकार के नृत्यों का समावेश हो।
१२–रास या रासक एक निश्चित स्थान या मंच पर हो।

निश्चित स्थान से तात्पर्य रंगमंच से लिया जा सकता है। यद्यपि रंगमंच की सूचना कहीं भी स्पष्ट रूप से रास और रासक साहित्य का उल्लेख करने वाली प्राचीन संस्कृत व अपभ्रंश कृतियों में नहीं मिलती, परन्तु रास के लिए में स्थान-विशेष, वृत्त-विशेष, मुद्रा, हाव भाव, तथा स्थिति-विशेष आदि तत्वों को देखकर यह कहा जा सकता है कि रंगमंच का स्पष्ट उल्लेख नहीं होने पर भी रास में मंच विशेष की स्थिति अवश्य थी।

**वर्तमान काल में रास की स्थिति—**

"रास" जैसे गेय रूपक आज भी अपनी जागृत विधाओं को लेकर विविध रूपों में हमारे सामने सुरक्षित हैं। हमारे देश की लोक संस्कृति अक्षुण्ण है। रास जैसे सांस्कृतिक गेय रूपकों की आयोजना देश के हर प्रान्त में विभिन्न दिशाओं में देखी जा सकती है। जहाँ तक राजस्थान का प्रश्न है राजस्थान में रास खेलने की प्रथा अब भी है। मण्डलाकार बनाकर विशेष अवसरों पर स्थान विशेष को सजाकर उसी पर डंडों से व ढोल वाद्य पर रास खेलते हैं। विभिन्न मन्दिरों में भी रास खेलने की प्रथा है। 'रासधारी' एक मण्डल एतदर्थ प्रसिद्ध है। रास गाया भी जाता है परन्तु पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में इसका प्रचार अधिक है। स्त्रियों के समाज में रास की स्थिति विचित्र प्रकार की है। रास का यह वर्तमान रूप अत्यन्त प्रसिद्ध है। यों रास के शिल्प का पूर्णतया प्रतिनिधित्व करने वाला यहाँ कोई नृत्य विशेष नहीं है, परन्तु उसके थोड़े-थोड़े तत्व विभिन्न प्रान्तों के नृत्य विधाओं में बँट गये हैं। राजस्थानी लोक नृत्यों में जो मीणों और भीलों के नृत्य, बणजारों के नृत्य, नटों का कमाल, बागड़िया और गरासिया के नृत्य, कालबेलिया के स्वांग और शंकरिया, और पणिहारी का भावात्मक अभिनयात्मक और नृत्य प्रधान संगीतात्मक-नृत्य, भवाई-नृत्य, रासधारियों का नाताण, तुर्राकिलंगी के अभिनय प्रधान नाच, बीकानेर के अग्नि नर्तक, जालौर के ढोल नर्तक, डीडवाणा और पोकरण का तेरहताली (ताल रास) मारवाड़ की कच्छी घोड़िया का नृत्य, गीत, अभिनय,

शारीरिक अवयवों की कला, नृत्य तथा गाथा से समन्वित मारवाड का कठपुतली नृत्य, पाबूजी की पड़, शाह गूजरी के नृत्य विनोद तथा कुचामणी ख्याल, अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। साथ ही रास के अभिनय को उसी आदिम स्थिति में पहुँचाने का प्रयास करने वाले और भी कई जंगली नृत्य हैं जिनमें डफ के नृत्य, सासियों के नृत्य, कंजरा नायका, चमारा व मेहतरा के नाच प्रसिद्ध हैं। शेखावाटी प्रदेश के चौक चानणी और मंदिरा के कीर्तन और नृत्य भी अपना महत्व रखते है। आंशिक रूप से रास के तत्वा का प्रतिनिधित्व करने वाले नृत्या म राजस्थान की स्त्रिया का 'घूमर या भूमर नृत्य' नहीं भुलाया जा सकता। घूमर नृत्य मे स्त्रिया गवर' या पार्वती की प्रतिमा के सामने सैकडा की संख्या म चक्राकार मण्डला म विभक्त हो, घंटा नृत्य म डूब जाती हैं जिनमे वाद्य की मधुरता गीत का प्रवाह स्वर व सगीत की रुमान अभिनय की उत्कृष्टता तथा भावा भेष दर्शनीय हैं। पर इसम, युगलों म पुरुष भाग नहीं ल सकते। यह विशेषकर होली गणगौर और दीपावली जैसे त्योहारा के अवसरा पर मध्यमवर्गीय स्त्रियो द्वारा प्रस्तुत किया जाता है। घूमर का उदयपुरी स्वरूप सगीतमय है। जोधपुर का घूमर कलात्मक है पर उसमें अङ्ग सचालन का अभाव है और कोटा बूदी के घूमर म अपूर्व जीवट और प्रभाव होता है। इन नृत्या म 'वाला रास' 'दण्ड रासु' आदि सब रूप देखने को मिल जाते है। अत घूमर राजस्थान का एक राष्ट्रीय नृत्य है।

गुजरात और मालवा म रास का वर्तमान स्थिति, वहा के 'गरबा गरबो या गरबी नृत्य प्रस्तुत करते हैं। 'गरबा' एक ऐसे घडे को कहते हैं जिसमे सकडो छेद होते हैं। स्त्रिया उसमे दीपक जलाकर ताल अभिनय सगीत आदि के आधार पर उसको सम्पन्न करती हैं। यह नृत्य रास का सही रूप आज भी प्रस्तुत करता है।

रास के वर्तमान स्वरूप की सुरक्षा करने वाले रासा मे ब्रज के रासो का भी बडा महत्व है। मथुरा वृन्दावन आदि स्थाना पर राधा कृष्ण और गोपिया के रूप में विविध लीलाओ तथा कृष्ण द्वारा किए रासो की आयोजना होती है। यहा तक कि अनेक मण्डलियो ने तो इसे अपना पेशा ही बना लिया है। रास ब्रज की प्रमुख वस्तु है और कृष्ण उसके जन्मदाता। ब्रज मे रास का वर्तमान रूप कब प्रचलित हुआ ? उसके प्रारम्भकर्ता कौन थे ? इस सम्बन्ध म निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता साथ ही अनेक मतभेद भी है।[1]

---

१–(क) देखिये –ब्रज भारती–वर्ष ४, अङ्क २ पृ० ६ ११ पर प्रभुदयाल मीतल का नारायण भट्ट पर लेख

नृत्यो में रास के सम्तनायो, व्रज की चरकुला, ललमनिया चाचर, भूला नृत्य, नरसिंह नृत्य डाडा डाडा नृत्य आदि लोक-कलात्मक नृत्य अत्यन्त प्रसिद्ध है जो रास परम्परा को भी सुरक्षित करते हैं। जयदेव का गीत गोविन्द और चैतन्य का कृष्ण भक्ति प्रेमलीला वर्णन किसी रास से कम नहीं है।

बंगाल में भी भगवान कृष्ण के रास का रूप प्रचलित है, जिसमें उनका वेश व्रज से भिन्न होता है, पर इसमें अभिनयात्मकता बडी उत्कृष्ट होती है।

आसाम मणिपुर के इलाके में वन भूषा, अभिनय और भावुकता तीनों तत्वों की रास में प्रधानता है। वहां भी वसन्त रास, नत्त रास और महा रास ये तीन प्रकार के होते हैं। इसी प्रकार दक्षिण में तमिल, तेलगू, कन्नड मलयालम आदि प्रदेशों के लोक-साहित्य रास का प्रतिनिधित्व करते हैं। वस्तुत रास की परम्परा आज भी विभिन्न लोक कलात्मक अनेक नृत्यों के रूप में सुरक्षित है। वस्तुत तत्कालीन अपभ्रंश येतर कालीन जैन रासों का वर्तमान स्वरूप जैन समाज में आज भी प्रचलित है परन्तु उसका आंशिक रूप ही दृष्टिगोचर होता है। दीक्षा के समय जैन मुनि का संयम-श्री के विवाह के रूपक के रूप में सब क्रियाएं पूरी की जाती हैं पर रास नृत्य और उल्लास के साथ नृत्य अभिनय अब रुक गया है। सिर्फ अपनी उल्लास प्रधान अभिव्यक्ति को वे संगीत प्रथा के माध्यम से प्रकट कर देते हैं। हां तीर्थों आदि में स्त्रियों का नृत्य उल्लेखनीय है। वस्तुत रास नृत्य आदि के प्राचीन मानदण्ड आज बदलते जा रहे हैं, पर जैन मुनियों में रास बनाने और उनको गाकर उनका उपदेश देना आज भी प्रचलित है। सौराष्ट्र और गुजरात के जैन मुनि तो आज भी 'रास' बनाकर गाते हैं। ऐसा लग रहा है कि आधुनिक जैन-रास पुन अपनी प्राचीन गेय व उपदेशात्मक स्थिति को, जो हेमचन्द्र से पूर्व थी, प्राप्त करते चले जा रहे हैं। राजस्थानी भाषा में जो परवर्ती रास मिले हैं उसमें 'रासो' शब्द का ही अर्थ पर्क्य होगया है और वे युद्ध वर्णनात्मक काव्य के भी सूचक है। इसी कारण राजस्थानी में रासो शब्द का प्रयोग लडाई भगडे या गडबड घोटाले के अर्थ में भी प्रयुक्त होने लगा। १७वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में तथा १८वीं शताब्दी में कुछ विनोदात्मक रचनाएं जैसे उन्दर रासो, माकड रासो आदि रासो की रचना हुई है।[1] डॉ० हजारीप्रसादजी का कथन है कि 'रासक' वस्तुत एक विशेष प्रकार का मनोरंजन है। रास में वही भाव है।[2] आज के रास, विषयों की

१-देखिये नागरी प्रचारिणी पत्रिका, सं० २०११ अंक ४ पृ० ४२० पर श्री अगरचन्द नाहटा का 'प्राचीन भाषा काव्यों की विविध संज्ञाएं' लेख।
२-देखिये हिन्दी साहित्य का आदिकाल, आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, पृ. १००,

कोजइ ए कहि कुण काजि, जउ कुण बंधव मावरइ ए
काज न ए ईगुइ राति धरि पुरि नयरि न मन्दिरिहि ॥१६२॥
सिग्वर ए नाव करेन पागमि रहीउ बाहुबले
मयूउ ए कमि भरेउ, तम पय पणमए भरह भडा ॥१६३॥
बंधव ए थांइ न थाय ए मविमांगिउ मइ किउ ए
मतिहम ए भाई तिगार ईगि भवि हुं हित पवम्हु ए ॥१६४॥
कीजई ए भाज पगाउ छटि न छलि न छपन छला
ग्यिदइ ए म धरि विमाउ भाई य भम्ह विरागीया ए ॥१६५॥
मारई ए नवि मुनिराउ मौन न मन्नइ मनवीय
मुगहन ए नइ नीय माग, वरम न्विम निरमण रहीय ॥१६६॥
•मिउ ए मुदरि वउ भावीय वधव बूभवइ ए
उतरा ए माग—मयंद तु भतिगिरि भगुनरन ए ॥१६७॥
उपनु ए थवनताण तु विन्दन रिमन्न मिउ
भावीन ए भरन नरिन गिन परगन्ति मवभपुरी ए ॥१६८॥
हरिगीया ए हान गुरिन भारत पन उच्छव करइ ए
वाजै ए तार वंसाव पदह पवान्नं गमगमन ए
भावै ए भायुध मार घरा रयण तउ २ग भरे
मंत्र न ए जम वराण गयवह रुनवर रागिमइ ॥२००॥
नम न्मि ए वरवन भाग भइ मरुणर गन्गन्इ ए
रामन ए गच्छ् सिरगाार वयरसेन सूरि पान्धरो ॥२०१॥
गुणगणाइ ए तसु भन्धर सालिभद्र सूरि जाणीइ ए
कीधउ ए तीणि चरितु, भरन नरसर राउ छन्दि ए ॥२०२॥
जा पन्इ ए वसन वन्दीन सा नरा नितु नव निहि नहन ए
मवन ए बार (१२) एकतालि (४१) फागुण पंचमिइं एन कीउ ए ॥२०३॥

## चन्दन वाला रास [1]

सामाजिक कथा वस्तु को प्रस्तुत करने वाले रासा म १३वी शताब्दी का एक महत्वपूर्ण रास "चन्दन वाला रास है। जन भाषा म कवि आसगु न इस कृति की रचना की है। चन्दन वाला जैन श्राविकाओ में एक आदर्श एव चरित्रवान महिला भक्त रही है जिसने अपने ब्रह्मचर्य सतीत्व सयम और पवित्रता क लिए स्वय का उत्कर्ष कर दिया। कवि आसगु राजस्थानी हैं और राजस्थान के ही नगर जालोर मे इस रास की रचना हुई है। यह रचना जैसलमेर के बडे भडार म सुरक्षित है तथा इसकी प्रतिलिपि अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर म है। यो यह रास अब प्रकाशित भी होगया है।

कवि आसगु का एक रास "जीवदया रास' है। [2] यह कृति भी स० १२५७ के आस-पास की ही है। परन्तु बहुत अधिक महत्व की न होने और अधिकाशत धर्मोपदेश से सम्बन्धित होने से इसका साहित्यिक महत्व नही है। चन्दनबाला रास की एक विशेषता यह है कि इसम कृति का लेखक लेखन काल तथा लेखन स्थान सभी को कवि ने स्पष्ट कर दिया है। कृति की एक ही प्रति उपलब्ध होने से पाठ कही कही त्रुटित रह गया मिलता है। यह पाठ स० १४३७ [3] की स्वाध्याय पुस्तिका से मिला है। [4]

चदनबाला रास एक कथात्मक कृति है जिसमे घटनाओं के कुतूहल बडे विचित्र हैं। रास की मुख्य सवेदना चारित्रिक पवित्रता, स्त्री समाज मे नारी

---

१–देखिये –राजस्थान भारती भाग ३, अङ्क ३–४, पृ० १०४–१११ पर श्री अगरचन्द नाहटा का लेख कवि आसगु रचित चन्दन बाला रास।'

२–भारती विद्या श्री मुनि जिनविजय, भाग तृतीय, अङ्क १, पृ० २०९।

३–देखिये –पुष्पिका लेख स० १४३७ वसाख सुदी २ सुगुरु श्री जिनराज सूरि सदुपदेशेन व्य० देया पुत्र्या देव गुविशा चिन्तामणि भूपित मस्तक या माहू श्राविकया आत्म पुण्यार्थं श्री स्वाध्याय पुस्तिका लेखिता' (जैसलमेर बडे भण्डार की प्रति, पत्राक ३७१ से ३७४)।

४–जैसलमेर बडे भण्डार की प्रति पत्राक ३७१ से ३७४।

के सम्मान की भावना, अत्याचार का दमन तथा दान से मानव की सर्वांगीण प्रगति आदि का प्रचार करता है।

रास का प्रारम्भ ही कवि मंगलाचरण के साथ करता है —

"जिण अभिणव मरमइ भणए
पुहविहि भरह—पसि ज वीत
बार जिणन्द पारणए
निसुणउ चन्दन-बाल चरित [1]

चन्दन बाला चम्पानगरी के राजा दधिवाहन और रानी धारिणी की लड़की थी। चम्पानगरी पर कौशाम्बी के राजा शतानीक ने चढ़ाई कर दी। भयंकर युद्ध के बाद शतानीक का एक सेनापति धारिणी और चन्दन बाला का हरण कर ले गया। धारिणी ने अपने सम्मान की सुरक्षा में देह अपघात कर लिया। सेनापति ने चन्दन बाला को सेठ के हाथ बेच दिया। सेठ की स्त्री ने उसे कारागार का सा असह्य कष्ट दिया। चन्दन बाला अपने सतीत्व संयम व चरित्र पर अटल रही। भगवान महावीर को अपने हाथों भोजन कराया और अंत में उन्हीं से दीक्षा ग्रहण करके कैवल्य ज्ञान को प्राप्त हुई।

कृति की इस संक्षिप्त कथा में कवि ने कारुण्य धारा बहाई है। ३५ छन्दों की इस छोटी-सी रचना में उसने प्रबन्धात्मकता का सफल निर्वाह किया है। उसका कथा तत्व अनेक घटनाओं से युक्त एवं अपने में पूर्ण है।

धारिणी व चन्दन बाला के रूप चित्रण के उदाहरण देखिए—

(क) दधिवाहण नरिन्दो सु पटिणा रूववंता धारिणी राणी
तु स पयोहर सारसर, कुटिल केस भ्रुव नयण सुचंगा
इम गमणि सा मृग नयणि नव जोवण नव नेह सुरंगा

और बालिका चन्दन बाला की चंचल यौवन और भोलापन कवि की वर्णन शैली की सरसता व सरलता का प्रमाण है —

सु भर भाली ता सुकुमाली
नाद नान्हु तम चन्दण बाली (२१)

पाय धावरिया रमझोल ... नेउर रुणझुण माँहि हारन
चन्दन बाले म भरविया तसु सिरि लंबउ केस कलाप
धणवइ धाव स चन्दणह, नालिय नेह पणामइ पाउ (२२)

---

१—चन्दन बाला रास राजस्थान भारती, वर्ष ३, अङ्क ३–४, पृ० १०७–१२।

सेठ न चन्दन बाला को दासी के रूप मे क्रय किया था, पर उसके सद्भाव विनम्रता और चारित्रिक उत्कृष्टता से उसे पुत्री की भांति दुलार करने लगा। वह भी उसे पिता की भांति पूजने लगी। एक दिन अपने पैर धोते समय सेठ ने उसके बालो को अपनी गोदी में रख लिया। सेठ की स्त्री यह देख कर आग बबूला होगई। उसने सेठ की अनुपस्थिति मे उसका सिर मुडवाकर हथकडी, बेडी पहिना कर तहखाने म डाल दिया। तीन दिन तक उसने स्वय को "जिन" की तपस्या मे लीन रखा। अन्न का कण उसे नहीं मिला। कवि ने रुदन करती सर्वाङ्ग बाला का चित्रण किया है —

'माइ ताय मति बुद्धि ए लाधी
पर घर मडण दुक्खे दाधी
आधी खडा तप विम्रा विव आभइ वहु सुक्ख निहाणु
फूटि रे हियडा! वज्जमग्रे अनह जम्पि नदिनन्दाणु (२६)

इधर था महावीर स्वामी न भी सिर मुडे हुए, कैद मे हथकडी बेडी, तीन दिन का भूखी 'अष्टम तप' करने वाली रोती हुई स्त्री के हाथ से ही पारणा करने की प्रतिज्ञा कर रखी थी, अत चन्दन बाला न उसे पूरा किया।

महावीर को भोजन कराने पर इन्द्र न १२॥ करोड स्वर्ण मुद्राओ की वर्षा की और इन्ही मुद्राओ का दान कर चन्दन बाला न कैवल्य प्राप्त किया।

वस्तुत कवि न रास म वीर करुण और शान्त रस का परिपाक किया है। युद्ध के समय तथा लूटपाट का कवि न अच्छा चित्र खीचा है —

वज्जिय ढक्क बुक्क नीसाण, वेगावी खचिय तुरिय केकाण
वलिया मडलिय मउडधार अलकु तु घण वरिसइ मेहू —
झूझ करइ सग्राम भरि, अगा अगी भिडीया बेउ

और इस द्वन्द्व युद्ध के बाद विजयी ने नगर का खूब लूटा। जिस जिस ने जो चाहा लूट म लूटा। वर्णन की सजीवता दृष्टव्य है —

हथि कुभ थलि खिवियउ पाउ, भयपडियउ दहि वाहण राउ
घोडइ चढि नासिउ गयउ साहि चितउ पूणइ बाढइ
तुरय थट्ठ गय घड लइय तउ जीवउ स्वर्यगिय राई (१४)
वेगावि लद्धा रयण भडार वेगावि कचरा तणा कुठार
कणावि पविढ धनु धणु लूसउ चोर चरउदददडिया
पाहकु अकु मिर तु दर्दि धोर, महित धारिणि विच्छडिया (१५)

वस्तुत कवि न इन दशाओं म घटनाओ की प्रधानता व कुतूहल को

# स्थूलिभद्र रास [1]

१३वीं शताब्दी में चन्दनबाला रास की ही भांति एक अन्य कथा प्रधान रास स्थूलिभद्र रास मिलता है। स्थूलिभद्र का जीवन जैन साहित्य में नेमिनाथ और जम्बू स्वामी की भाँति शृंगार से सम्बद्ध रहा है। स्थूलिभद्र और कोशा वेश्या के प्रति अनेक शृंगारिक तथा उपदेश प्रधान कथाओं की रचना की गई है।

प्रस्तुत रचना की दो प्रतियां उपलब्ध हैं। जिनमें पहली अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर में तथा दूसरी सं० १४३७ में लिखी हुई है और जैसलमेर भंडार में सुरक्षित है। पहली प्रति भी १५वीं शताब्दी की ही है।

स्थूलिभद्र रास के नायक स्थूलिभद्र पर काव्य लिखने की परम्परा पर्याप्त प्राचीन है। स्थूलिभद्र का जीवन आचार्य हेमचन्द्र के ग्रन्थ के परिशिष्ट पर्व में मिल जाता है। [2] संस्कृत में भी इनके जीवन पर अनेक ग्रन्थ तथा सूर्य चन्द्र पर रचित गुणमाला महाकाव्य आदि रचे गये हैं। कालान्तर में तो गुजराती, राजस्थानी या पुरानी हिन्दी में स्थूलिभद्र पर सैंकड़ों की संख्या में रचे रास फाग और गीत मिलते हैं। सं० ९८९ में शकटार का जीवन चरित्र हरिषेण के बृहत् कथा कोष के अन्त में 'शकटाल मुनिकथानकम्' नाम से प्रकाशित है। अतः इस रास की कथा वस्तु के लिए बृहत् कथाकोष व परिशिष्ट पर्व आदि ग्रन्थों में पर्याप्त सहायता ली जा सकती है।

रास के कर्ता ने अपना नाम स्पष्ट नहीं किया है पर अन्त में एक शब्द 'जिणधम्म'' आता है जिससे अनुमान किया जा सकता है कि लेखक का नाम सम्भवतः जिनधर्म सूरि था। स्वर्गीय श्री मोहनलाल देसाई ने प्रस्तुत रासकर्ता का नाम धर्म दिया है। [1] साथ ही उन्होंने इसका रचना काल भी सं० १२६६ के आस पास बताया है।

---

१–हिन्दी अनुशीलन वर्ष ७, अङ्क ३, पृ० ४० पर श्री अगरचन्द नाहटा का लेख– स्थूलिभद्र रास'

२–वही, पृ० २६।

इक सयिवि सयिय वाल्हा ज त्रि सथिय जपइ
वर रुचि रुडउ राउमणु रासिहि वपइ—

वररुचि पण्डित ने शकटार की मृत्यु के लिए द्रव्य देकर अपने शिष्यों की सहायता से अनेक षडयन्त्र किये उसी का वर्णन देखिये —

तावह पडितु बाहिरि थाइउ, द्रम्म थवइ नितु गगह जाइउ
पसरह लायह द्राम निखानइ, नरवइ वह अम्ह नवि पालइ
अन्तरि महतए नउ द्रम उसरिय,
पडित उच्छउ घाउतलि दोरउ सारिय
तउ पडित कोपानल चडियउ, घाठउ हीयउ सूनउ थीयऊ
तउ वेनु कोपिराया पोसइ नदु हणिउ सिरियउ राउ होसइ
नयर दुवारे सक्षे नखइ मभालियउ
महता रुठउ राउ अछतउ नितु टलियउ
जाव महतउ अवसरि आवइ ताव पुठि न्यिइ पुणुनरवइ
मुहतइ जाणिउ मूल विणासइ, बमण नयणे नरवइ रुसिउ
सिरियउ भणइ न पल्नउ धाउ जीविउ लाधि लियइ जउ राउ
महतइ धरह कुडुवहु स्वामिउ असिउ हलाहलु रयसिरु नामिउ
सिरियउ कहइ नरिन्ह जाइउ अम्ह धूनभदु जेठउ भाइउ
तसु तणि म र अम्ह नवि छाजइ भामिणि विरहु क्रिमइ जइ भाजइ
तउ निसुणेविणु नरवइ जाणिउ मु द कहइ लइ थूलिभद्र आणिउ
रायह मन्दिरि थूलिभद्र पहुतउ, "मणुप्रालाचिउ" भाग विरतउ (२ २१)

उक्त उद्धरण मे कवि ने राजकीय षडयन्त्रो और कर्मचारियो की पारस्परिक ईर्ष्या तथा राजा की 'क्षणे रुष्टा क्षणे तुष्टा' वाली प्रकृति को स्पष्ट किया है। भोगलिप्त स्थूलिभद्र के जीवन मे एक विपरीत अध्याय का प्रारम्भ यहीं से हो जाता है। दीक्षा लेने पर उसके अन्य गुरु भाई भी चतुर्मास के स्थान कोई साप के बिल पर कोई सिंह की गुफा पर कोई कुए के पास मागता है पर स्थूलिभद्र उसी कोशा वेश्या के यहाँ जाते हैं। स्थूलिभद्र और कोशा के वर्णना मे इस रास मे कवि का मन बिलकुल नहीं रमा है। न उसने कोशा के नखशिख व सौन्दर्य का ही वर्णन किया है। आगे कवि एक अन्य कथा मे रम जाता है, जो स्थूलिभद्र के ही एक गुरु भाई से सम्बद्ध है। स्थूलिभद्र ने मन्मथ का पूर्ण दलन किया वे पच व्रत का पालन कर पक्के सयमी हो गये। यही नहीं, उन्होने कोशा वेश्या को आमूलचूल परिवर्तन किया। जब चतुर्मास करके सब मुनि पुन आये तो गुरुजी ने स्थूलिभद्र को ही सबसे श्रेष्ठ बताया। इस पर एक मुनि

क्रुद्ध हो गये और उन्होंने भी दूसरा चातुर्मास उसी कोशा के यहाँ जाकर किया। पर वे कामासक्त हो गये। कोशा ने उन्हें रत्न कम्बल लाने नेपाल भेजा। काम विमोहित मुनि ने यह सब किया, पर अन्त में कोशा से ही उन्हें हार माननी पड़ी। *कोशा का मुनि को उपदेश, मुनि की काम विमोहित अवस्था, रत्न कम्बल के लिए अनेक कष्ट पाने पर मुनि का उससे कामतृप्ति की याचना,* कोशा द्वारा उनकी भर्त्सना, संयम धर्म का महत्व और स्थूलिभद्र की जितेन्द्रिय स्थिति का स्पष्टीकरण करना आदि अनेक चित्र कवि ने बड़ी ही मार्मिकता से सजाये हैं जिनकी भाषा प्रवाहमय भाव प्रवण सरल तथा चित्रात्मक है। श्रावण-चित्र में कामासक्ति मन की चंचल स्थिति और मुनि की विचलित अवस्था तथा कोशा के सौन्दर्य के प्रति हुए व्यामोह का वर्णन देखिए —

*वस सभि वधणि मिग नयणि नव जावणी*
मुविधि परिविविह परि दिट्ठ मुणि लायणी
आवह मुणि कहउ भुणि दस तुम्ह दुल्लहो,
परिजइ तुम्हि मुज्झइ अम्हधरि नमिय परिजइ तुम्हि मुज्झइ
मज्झु नयण्उ गुरु वयणाव परतु जइ भारय,
वम धरि पाउम भरि त रिमु थाविय
गावण मनिन मुणि मान संवानियं,
सघन दुम व सणिचित्तु उम्मूलिय
माइवटइ घणु गुट्टरउ जलहरा गाजम्रे,
चरित पुरु पासरणमयण महभजमें
ईरा परिवस धरि मुणिहि मणु गजिय,
रमइ नर मनिदि परि पिक्खि दिर्तजिय
भार थापियउ किरि बालइ मुणि छम्मिउ,
अन्य विणु वम पुणु निठुर वह हम्मिउ'

*कोशा ने मुनि से पस मांगे और कहा कि बिना अर्थ के यहाँ रहना सम्भव नहीं है।* और काम विमोहित मुनि उन्मत्त हो गये। उन्होंने कोशा की भर्त्सना सही उनकी इसी प्रकार की विक्षिप्त शारीरिक अवस्था का वर्णन कवि ने उन्हें रत्न कम्बल लाने के लिए नेपाल तक भेजा कर किया है। मुनि कम्बल लाये तो कोशा ने उसे पैरों से पोंछकर फेंक दिया —

वसा पभणे निसु णमणा नविणु जाह राय मग्गिह रयणु
तुह अन्य विट्ठगउ हिण्ड णाण्ड, मझु धरि कम्मु करेसिजड
'ताम मुनि मधु नगु गणइ न चल्लिय कलिहिन जलहिन नइहि न पिक्खिइ

काम धाणु मत्त तणु भमइ पुट्टिठ लग्गइ, नेपाल देसि गउ रयण क्वलह मग्गइ
वेग करि, पय भरि चलिउ मुणि भाविउ, वेस लइ नमइ जइ कहवि लवाविउ
माणि मुणि कवल रयणु खोलि माल्हिउ वहइ,
पाउ में लाइ धरिणि लक्खु द्रम्मह तहइ
लाखु लाधव मुणि दिट्ठु वउडो गमइ, वस गुणवत जसु जम्मि चितु रमइ"

यहाँ तक ही नही, वेश्या कोशा अ त मे इसे गुरु बनकर सहायता करती है और स्थूलिभद्र का वैशिष्टय स्पष्ट करती है। मुनि की रत्न कम्बल लाने पर भी वेश्या ने इच्छा पूरी नही की, तो वह निश्वास लेने लगा। वेश्या उसे शील की महिमा बतलाती है। काम विमोहित मुनि के हृदय मे भरे मोहान्धकार मे कोशा स्थूलिभद्र की विजितेन्द्रियता से प्रभावित होकर प्रकाश किरण प्रदान करती है और इस प्रकार मुनि को वह चरित्र रत्न को हृदय मे धारण करने की शिक्षा देती है। कवि ने इन्ही मनोवैज्ञानिक चित्रो को बडी सफलता से स्पष्ट किया है। कवि का प्रत्येक मनोभाव इन वाक्यो मे उसके काव्य कौशल और काव्यगत सरलता का द्योतक है —

नियतणि जउ मुणि दीणउ धामे, चणा भवविणु मिरिय कुखामे
इह गई खमु करीरिहि भाजेइ थूलिभद्र जा गति कहविन छाजइ
वह नेपालउ दस भणीजइ बडइ कठिन तहि पुणु जाइजइ
तइ मूरख नवि जाणिउ भेउ लक्ख रयण मुणि कबल एहु (४०-४१)

और वेश्या ने उस कबल से पैर पोछकर कीचड मे फेंक दिया और कहा कि अपने चरित्र रत्न को तो सभालो वह इसमे भी गदी जगह मे जा रहा है। उसने रूपक द्वारा यह स्पष्ट किया कि नेपाल देश कितना दूर था वहां जाना कितना कठिन है यदि हे मुनि तुम। रत्न कबल लेने नेपाल चले गये तो क्या अपने चरित्र रत्न और सयम रत्न की प्राप्ति उस अपूर्व आनद निर्वाण की प्राप्ति हेतु नही कर सकते ? उक्त पक्तियो मे इसी प्रकार की ध्वनि है।

'दिट्ठ रयल ज कद्दम भरियउ, हियडउ सुग्रह सहु बीसरियउ
तउ मुणिवरू मेल्हहि नीसासा मज्झु तणी नवि पूरा आसा
ज जिण धम्मह किज्जइ मूलु त तरणत्तणि पालिउ सीलु
इमउ वयण सुहियडउ धरइ भयणा माह चित्तह उत्तरइ
चिनइ मुणिवरु हियइ तिरग, सजमतरु मह रूपइ भग
धनु धनु थूलिभद्र सा सामिउ, पाउ पणामइ लइ यइ नामिउ (४०-४४)

और मुनि म तद्वद्व, आरम्भ ग्लानि और पश्चाताप से भर जाता है।

उसका ज्ञान दृष्टि कोशा के गुरु वचनों से खुल जाता है और वह वेश्या कोशा के कहने से चारित्र्य रत्न को हृदय में धारण करता है तथा गुरु के पास जाकर पुनः दीक्षित होता है और वहाँ मुनि स्थूलिभद्र की कृपा से देव लोक प्राप्त करता है —

> तसु उप्परि मइ मच्छरु कीयउ, तिणि कारणि मइ फलु पामीयउ
> तुहु गुरु गुरु कोसा मह माया हउ पडिबोहिउ प्राणि, उठाया
> मइ जाणिउ तउ कियउ अकम्मू, आलि वहिउ गउ माणुस जम्मू
> कोसा नाणा कारइ अंकुइ अजिउ मुणिवर मन करि खेउ
> चारित्त रयणु हियइ धरहि गुरु हुं पासि आलोयण लेहि
> बहुत काल संजम पालवि चन्द्र पूरव निय दइ धरेवि
> थूलिभद्द जिण धम्म वहवि देवलोकि पहुतउ आउ खवि—(४५-४७)

वस्तुतः इसी प्रकार कवि ने स्थूलिभद्र के संयमित जीवन की स्निग्ध सुषमा पर प्रकाश डाला है। रास में कहीं भी उसके (शिल्प पर) गाये जाने या क्रीडा करने के रूप पर प्रकाश नहीं डाला गया है। सिर्फ स्थूलिभद्र के उत्कृष्ट चरित्र पर मुनि की कथा के द्वारा प्रकारान्तर से प्रकाश डालना ही कवि का मन्तव्य है। कोशा की वाणी रूपक के रूप में सामने आती है। ८७ छन्दों की इस छोटी सी रचना में कवि ने बहुत भाव भरा है। भाषा में अपभ्रंश के शब्दों के प्रभाव के साथ साथ अधिकांश शब्द राजस्थानी के हैं।

कवि के वाक्य सरल व स्वच्छ चयन प्रभाव प्रवण है। कवि ने काम मद से उत्पन्न आत्मग्लानि तथा पश्चात्ताप के चित्रण पर सम्यक् प्रकाश डाला है। एक ही छन्द के द्वारा पूरा रास चौपाई छंद में लिखा गया है।

जहाँ तक कथा रस और मार्मिकता का प्रश्न है प्रस्तुत रास बड़ा महत्वपूर्ण है। १५वीं शताब्दी में लिखित कवि हलराज के स्थूलिभद्र फागु[1] की भांति कवि ने कहीं भी स्थूलिभद्र व कोशा का शृंगारिक वर्णन नहीं किया है। इस काव्य में शृंगार आदि रूप में ही आया है। अन्त में वृत्ति निर्वेदगत हो गई है। कवि ने वररुचि की कथा, मुनि का कोशा के यहाँ जाकर काम विजय हेतु स्थिति में रहना, वचन देना आदि घटनाएँ अवान्तर रखी हैं जिनसे कथा पूर्ण सरस हुआ है।

---

१—स्थूलिभद्र पर विस्तार के लिए देखिए मरुभारती मई १८५८ में लेखक का आदिकाल का एक शृंगारिक खण्ड काव्य श्री स्थूलिभद्र फागु शीर्षक लेख।

छोटी–छोटी सूक्तियाँ यथा–भामिणि विरहु न्निमइ जइ भाजइ, वल्लिउ घणकण रयण चम्रं विणु असिउ हताहलु रयसिरू नामिउ, सयल दुम कंद खणि चित उम्मूलिय सावण सलिल मणि सील स बोलिय, चएा भरवेविणु मिरिय कुरवाग्रं, अक्करनइउ सजय भाग्दुप्पानउ, इह खमु करीरिहि भाजइ, तथा चारित्त रयणु हियडइ धरेहि, गुरूहुपासि आलायण लेहि आदि अनक सूक्तिया हैं। रास की मुख्य सवेदना उपशातमक्ता तथा धर्म प्रचार है। शैली वर्णनात्मक है। काव्यात्मकता म सरस स्थल थाडे हैं, परन्तु घटना वचित्र्य और कथात्मकता ने कृति की सफलता में सहायता की है।



नेमिनाथ का वृत्त स्थान है, जिस पर अपभ्र श म मिलन वाली कृति हरिभद्रकृत 'नेमिनाथ चारिउ" है।[1]

प्रस्तुत रास म यात्रा वर्णन, सघवर्णन तथा मूर्ति स्थापना वर्णन ह। राम की कथा वस्तु धार्मिक है। राम गेय है तथा इसम तीर्थ एव यात्रा के महात्म्य का सु न्दर दा गत्मक वर्णन है। इस बात म जन रासा की विषय वस्तु म पर्याप्त परिवर्तन हो गया था। मन्दिर, शिल्पकला, तथा उनकी प्रतिष्ठा कराने वाले धनपति श्रावक का यश गान वर्णन करना भी ' रास" म प्रारम्भ हो गया था। रेवतगिरि रास की ही भाति १३वी शताब्दी मे हम कवि राम द्वारा स० १२८६ मे लिखा हुआ एक आबू राम[2] मिलता है जिसम आबू के प्रसिद्ध तीर्थ व सघयात्रा आदि के वर्णन ह। रवतगिरि रास म भी सोरठ देश के प्राचीन मन्दिरा तथा प्रसिद्ध पोरवाडकुल या प्राग्वाट कुल का वर्णन है।[3] वस्तुपाल और तेजपाल इसी कुल के दो प्रसिद्ध ऐतिहासिक पुरुष हैं जिन पर १५वी शताब्दी तक रचनाए उपलब्ध होती है। अत राम की ऐतिहासिकता क अनेक अ तरग तथा बहिरग प्रमाण मिलत है। राव खगार जयसिंह देव एव गुजरात के प्रसिद्ध राजा कुमारपाल का भी प्रस्तुत रास म उल्लेख है जो इतिहास प्रसिद्ध यक्तित्व हैं।[4] य त और यक्षिणियो क अनक चित्र जनियो के प्राचीन तीर्थकरो की मूर्तियो के साथ आज भी देख मिलत ह। यक्ष वर्णन रेवतगिरि राम म भी मिलता हैं।[5] इसके अतिरिक्त अनेक बहिरग प्रमाण राम की ऐतिहासिकता सिद्ध करत है उनम से कुछ टिप्पणियाँ इस प्रकार हैं —

(१) तेजपाल गिरिनार तले तेजलपुर निय नामि[6]

तेजपाल न वहा अपनी मा क नाम पर आसाराय विहार त्रिशदवालय उग्रसनगढ मे बनवाया।

(२) सुवर्ण रेखा नदी के किनार पचम हरिदामान्दर का वष्णव मन्दिर भी उस समय था यह उल्लेख कवि न प्रस्तुत राम म किया है। इसके अतिरिक्त कुमारपाल श्रीमाली कुल सभव न अम्ब को सौराष्ट्र का दण्ड नायक बनाकर स० १२२० म गिरनार क सापान बनवाये थे —

१–हिन्दी के विकास मे अपभ्र श का योग, श्री नामवरसिंह पृ० २१८।

२–देखिए –राजस्थानी वर्ष ३ अङ्क १ श्री अगरचद नाहटा का लेख 'आबूरास"

३–देखिए –प्राग्वाट इतिहास (भूमिका भाग) लेखक अगरचद नाहटा।

४–रेवतगिरि रास, डा० हरिवल्लभ भायाणी, पृ० २, पद ६।

५–वही पृ० ८ पद ८।

६–आपणा कविओ श्री क० का० शास्त्री पृ० ११८।

रेवतगिरि रास चार कडवका मे विभक्त है। इन कडवको मे कोई विशेष कथा सूत्र नही है, चारो कडवको मे गिरनार, नेमिनाथ, सघपति, अम्बिका, यक्ष तथा मन्दिरो का वर्णन है। वस्तुपाल तेजपाल के सघ द्वारा नेमिनाथ की प्रतिष्ठा का महामहोत्सव होता है। एक विशेष बात यह है कि इस काव्य मे प्रत्येक कडवक म स्वतत्र वर्णन है जिसका पारस्परिक कोई सम्बन्ध नही। इन कडवको मे जयसिह, कुमारपाल, दण्डनायक, मालव के मावड शाह के वर्णन हैं तथा कश्मीर के अजित और रत्न नामक भाइयो की सघ यात्रा-वर्णन, दानवीरता, सघ तीर्थों के शिल्प, मूर्ति का पराक्रम तथा चमत्कार पूर्ण घटनाओ का वर्णन है। श्रावक भक्तो को धर्मशील बनने का आग्रह और धर्म प्रचार ही रास का उद्देश्य है।

प्रस्तुत रास की एक प्रति पाटण भण्डार मे है जो ताड पत्र पर लिखी हुई है। डॉ० हरिवल्लभ भायाणी ने अपना पाठ सम्पादन श्री सी० डी० दलाल के प्राचीन गुजराती काव्यसंग्रह से ही किया है।[1]

रेवतगिरि रास गीति प्रधान रास है। गेय तत्व नृत्य मे सहायक होता है विशेषतया महोत्सव मे श्रद्धालु भक्तो के ये रास एक अभूतपूर्व उल्लास की सृष्टि करते थे। धर्म ने हमारे समाज के मनुष्यो मे एक जीवन्त विश्वास की सृष्टि की है। इह लोक और परलोक का ज्ञान, अहिंसा और अध्यात्म से प्रेम आस्तिकता की श्रद्धा के ही परिणाम हैं। अत समाज की इसी विशिष्ट मनोवृत्ति ने ही समय समय पर अनेक साहित्यिक विधाओ और पोषक तत्वो का निर्माण किया है।

रेवतगिरि रास के वर्णनो मे प्रगाढ तन्मयता है। कवि की पदावली कान्त सुमनोहरा और प्रसाद गुण सम्पन्न है। कृति मे सर्वत्र भक्ति रस व्याप्त हैं। श्रद्धा स्निग्ध प्राणियो मे शात रस का प्रवाह फूटा पडता है। भाषा समास बहुला है।

प्रारम्भ म ही कवि मगलाचरण करके आगे बढता है। मगलाचरण की परम्परा भारतीय प्रबन्ध काव्यो की प्राचीन परम्परा है। कवि ने गिरनार के सौन्दर्य के कई मधुर चित्र खीचें हैं। अनुभूति की सरसता उन्हे और भी मार्मिक बना देती है। कवि गिरनार का ससार यात्रा के साथ रूपक बाधता है—

जिम जिम चडइ तडि कडणि गिरनार तिमि तिम ऊडइ जणभवण ससार
जिम जिम सेड जलु अ गि पालोटए, तिम तिम कलिमलु सयलु ओहट्टए[2]

---

१-रेवतगिरि रास, डॉ० ह० व० भायाणी सम्पादित पृ० १-४।
२-वही ग्रन्थ, द्वितीय कडवक।

वहाँ की शीतल वायु तीनों ताप हरण करने वाली है —

जिम जिम वायइ वाउ तहि निज्झर सीयलु
तिम तिम भव दाहा तक्खणि तुट्टइ निच्चलु [1]

पक्षियों के मधुर वर्णन कोकिलों की मिठास, मयूर का कलरव भ्रमरों का गुंजार और निर्झरों का नाद सारे प्रांत को मुखर कर देता है। वर्णन की ध्वन्यात्मकता और काव्यात्मकता द्रष्टव्य है —

'कोयल कलयला मोर केकारवा सम्मए महयर (?) महुर गुंजारवो

जलद जाल बंबाल नीझरणि रमाउलु रेहइ उज्जिल सिहरु अलि कज्जल सामलु
बहल वह धातु रस भेयणी जल मल हलइ सोवन्न मइ मेडणी
जत्थ दिप्पति दिवोसहि सुन्दरा गहिरवर गम्य गंभीर गिरि कन्दरा
जाइ कुन्दु विहसंतो ज कुसुमिहि संकुल दीसए,
दस दिसि दिवसो किरि तारा मंडलु [2]

(मेघों के जल समूह से प्रवाहित रमणीय निर्झर अलिकज्जल गिरि श्यामल शिखर की शोभा अनेक धातुओं एवं रसों से युक्त स्वर्णमयी मेदिनी अर्थात् औषधियों से परिपूर्ण वसुन्धरा और विकसित कुन्द कुसुमों का दल मानो दिशाओं का नक्षत्र मण्डल है) आदि उपमान उत्तम काल्पनिक तथा कवि की उत्प्रेक्षाएं भी अति नूतन हैं।

समास बहुला अनुप्रासात्मकता और सरस पदावली में कवि ने नीरस पत्थरों में भी रस के स्रोत उमड़ाए हैं। निम्नांकित पंक्तियों के प्रकृति वर्णन से जयदेव के गीत गोविन्द के ललित पदावली का स्मरण हो आता है —

मिलिय नवल दलि कुसुम भल वालिया
ललिय सुर महि नवण चलण तल तालिया
गलिय थल कमल मयरन्द जल कोमला
विउल सिलवट्ट सोहन्ति तहि समला [3]

प्रकृति वर्णन में कवि ने नाम परिगणनात्मक रूप को प्रस्तुत किया है। अनेक वनस्पतियों का परिगणन उसकी विशाल साध दृष्टि एवं बहुज्ञता की परिचायक है और साथ अनुप्रासात्मक और नादात्मक है। एक ही अक्षर से प्रारम्भ होने वाले अनेक वृक्षों के नामों को तथा कवि की कुशलता को देखिए —

१—वही पृ० ३ कडवक २ पद ४।
२—रेवतगिरि रासु डा० हरिवल्लभ भायाणी पृ० ३।
३—वही, पद ५ पृ० ३।

"अ गुण अ जण आविलीय, अ बाडय अ कुल्लु,
अ वक अ बरु आमलीय, अगरु असोय अहल्लु
करवर करपट करुणतर, करवदी करवीर,
कुडा कडाह कयब कड, करब कदलि कपीर
बेयुल अजुल वउन बड, बेउल बरण विडग,
वासती वीरिणि विरह, वासियाली वण वग
सीसम सिंवलि सिर (स) समि, सिंधुवारि सिरखड
सरल सार साहार सय, सागु सिग्गु सिण दंड
पल्लव पुल्ल फुल्ल सिय, रेहइ ताहि वणराइ,
तहि उज्जिल तलि धम्मि यह, उल्लटु अ गि न माय[1]

अनुप्रास, यमक, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अनेक अलकारों का स्वाभाविक निरूपण हुआ है। कृति मे विशेष कर अनुप्रास, रूपक व उत्प्रेक्षाओं की तो घटा ही उमडी पडती है —

अनुप्रास —

(१) निम्मल सामल सिहर भरे
(२) तस सिरि सामिउ सामलउ सोहग सु दर सार
(३) अ गुण अ जण अ बीलीय अ बाडय अ कुल्लु

उपमा रूपक व उत्प्रेक्षा —

(१) जिमि जिमि चडइ तडि कडिणि गिरनारह
तिमि उडइ जण भवण ससारह
(२) जाह कु द विहसन्ता ज कुसुमिहि मवुलु
दीसइ दस दिसि दिवसा किरि तारा मडलु
(३) जत्थ सिरि नेमि जिणु अच्छरा अच्छरा
असुर सुर उरग किंनरय विज्जाहरा
मउड मणि किरण पिंजरिय गिरि सेहरा[2]

उल्लेख वर्णन क्रम तथा स्वाभावोक्ति —

(१) अइरावण गयराय पाय मुद्दा सम टाउक
दिट्ठ गयदन कु ड विमल निर्झर सम लकिउ
(२) गयण गग ज सयल तित्थ अवयारु भणिज्जइ

---

१–वही, पृ० २, पद १८–१७।
२–रेवतगिरि रास श्री भायाणी, द्वितीय कडवक।

पवमनिवि तहि ग ग दुक्ख जन म जनि ज्जिइ

(३) गहगण्ए ए माहि (?) जिम माणु पत्रय माहि जिम मरु गिरि
तिहू भुयण तम पनाण नित्य मौहि रेवतगिरि

(४) नयण मनूगउ नमि जिणु [1]
नयण मनूगउ प्रयाग विनता दृष्टव्य है।

श्रीर अन्त म कवि न प्रकृति क उपादानो द्वारा नमिनाथ का अभिषेक कराया है। नमिनाथ क इस वणन करन म कवि क काव्य कौशल का परिचय मिलता है। अतिरञ्जना म एकदम रहित है। जैसा स्वाभाविक भाव निष्पन्न हुआ उसको ज्या का त्या सजा दिया है।

नामर (ग) ए चमर ढलति मघाडवर सिरि धरीय
निरयह ए मउ स्वनि सिहामणि नत्य नमि जिण [2]

गुजराती विद्वाना न प्रति पाटन भण्डार में उपलब्ध होन म इस प्राचीन गुजराती क विकास का कड़ा बनाया है। परन्तु यह भी स्पष्ट है कि प्राचीन गुजराती का उद्भव भी प्राचीन राजस्थानी का उत्कर्ष है। अत इस बात का बाद स्वतन्त्र महत्व नही प्रतीत होता। वस्तुत कृति केवल प्राचीन राजस्थानी की दृष्टि म महत्वपूर्ण है।

छन्द क क्षेत्र म रेवतगिरि रास का मौलिक योग है। चारो कडवको में क्रमश २० १० ११ श्रौर २० पद हैं। प्रथम कडवक क बीसो छन्द दोहा छन्द म वर्णित हैं। जो अपभ्रश और हिन्दी का लाडला छन्द है। कवि न इस बड़ी ही समाई म निभाया है।[3]

द्वितीय कडवक में एक प्रकार का मिश्र छन्द है जिसम पहली दो पक्तियों का छन्द रगणा क आधार पर ठीक नही बठता और शष चार पक्तियो म "सूरगणा" छन्द है जो २० मात्राओं का होता है।[4]

तृतीय कडवक का छन्द रासा [5] है। यह छन्द ११ कडियो का है।

---

१–वही, पृ० ६ पद १८–२०।

२–वही पृ० ६ पद २०।

३– परमसर तित्थेसर पय पकज पणमवि
भणिसु रास रेवतगिरि अबिक दिवि सुमरवि–पद १, कडवक प्रथम।

४–रेवतगिरि रास–डा० मायाणी–पद ? कडवक २।

५–समुद विजय सिवदेवि पुत्तु जायव कुल मडणु
जरासिध मयमदणु मदमाण विहडणु।

डा० भायाणी ने उसे २२ पक्तिया में विभक्त किया है। रोला छद भी अपभ्र श परम्परा का प्रमुख छद है। चतुर्थ कडवक की सबसे महत्वपूर्ण बात यह है कि यह पूरा कडवक ही सोरठा छद म लिखा गया है। इस छन्द मे वर्णित "ए" वर्ण रचना को गीतात्मक बनाता है और इसे हटा लेने पर सोरठा की मात्राए बराबर ठीक बैठती हैं। कवि का वर्णन चातुर्य इसी छन्द म है। [१]

प्रस्तुत रास को रचना का उद्देश्य सामाजिक एवं धार्मिक प्रवृत्तिया के प्रकाश म जीवन म निर्वेद का महत्व तीर्थों और चरित नायकों के आदर्शों की सहायता से स्पष्ट करना है। जीवन निर्माण में यह रास एव आध्यात्मिक सन्देश देता है। इस कृति से तत्कालीन जैन राजाओ की साहित्यिक प्रवृत्ति और धार्मिक प्रवृत्ति पर अच्छा प्रभाव पडता है।

प्रस्तुत रास की भाषा म सरलता, प्राजलता और जयदेव की वाणी की भाति प्रसाद और मधुरता है। शब्दों की विकासात्मक प्रवृत्ति तथा भाषा मे तद्भव व तत्सम शब्दों की झलक स्पष्ट है। प्रयुक्त राजस्थानी और गुजराती के शब्दों मे भी नवीनता का प्रयोग है। सासु परव तूसइ सामिणि, टजिल, ऊवर पाज, दीसइ, गिरनार, भाय, घरिउ, पालाट, अठाई, सीह दीठु अगुण आदि। कुछ शब्दों का विशेष विश्लेषण देखिए —

(१) सुमय या सुषम–सुसम से सूमू हो गया।

(२) सुखमय–सुखमयु–सुहयउ–सूहमु–सूमू।

(३) रेवतगिरि प्रयोग षष्ठी विभक्ति का लगता है। "ए" का रूप सस्कृति 'गिरे' से मेल खाता है। गिरि का गिरे बना दिया है। ऐसा भी सभव है कि गिरे सप्तमी विभक्ति का हो।

(४) अविउ, गलियु मसमीर झलहलइ, गलइ, रासु कण्पिउ जइजइकार, आवट, घरिउ, बलतउ, ठामि ठामि आदि स्पष्ट अर्थोंवाले शब्द हैं जिनमे अधिकाश रूप सप्तमी के है।

(५) कडवक शब्द की उत्पत्ति देखिए —

(क) कटप्र>कडप्प>कडवक या

(ख) कटप्र>कडप्प>कडाप>कलाप या

(ग) कटप्र>कडप्प>कटप>कडव>कडव>कडवक अत कटप्र शब्द ही इसका उद्भव लगता है। हेमचद्र ने लिखा है "कटप्पा कटप्र

---

१–वही, पृ० ५ पद २, चतुर्थ कडवक।

## नेमिनाथ रास [1]

१३वी शताब्दी का एक महत्वपूर्ण रास नेमिनाथ रास है। इसके रचयिता श्री सुमतिगणि हैं। यह रास १३वी शताब्दी की उत्तरार्द्ध का है। इसका रचना काल स० १२७० है। विजयसेन सूरि के रेवतगिरि रास के पहले ही इस रास की रचना हुई होगी। क्योंकि रासकर्त्ता सुमतिगणि की अन्य रचनाओं की तुलना मे यही कृति पहले रची हुई है ऐसा प्रतीत होता है। कवि सुमतिगणि का निवासस्थान राजस्थान ही था। वे एक प्रतिभाशाली कवि और यशस्वी टीकाकार थे।

प्रस्तुत रास जैसलमेर की स० १४३७ की स्वाध्याय पुस्तक मे उपलब्ध हुआ। एक और प्रति जसलमेर के दुर्ग स्थित बडे भण्डार में है। इन दोनो के आधार पर ही प्रति का पाठ सम्पादन हुआ है। सुमतिगणि जसे कवि की और भी रचनाए होगी जो प्रचार की कमी से लुप्त हो गई प्रतीत होती है।

नेमिनाथ पर रचे काव्यो की परम्परा अपभ्रंश से ही मिलती है। अपभ्रंशेतर रचनाओ मे तो नेमिनाथ जैसे प्रसिद्ध व्यक्तित्व पर तो सैकडो की सख्या म ग्रन्थ रचे गये है। कवि ने नेमिनाथ रास मे नेमिनाथ के चरित पर प्रकाश डाला है रचना छोटी है कुल मिलाकर ५८ छन्द हैं पर कवि की काव्य प्रतिभा की परीक्षा इसी मे हो जाती है।

नेमिनाथ के स्यात्तवृत पर आगे विस्तार मे प्रकाश डाला जायगा यहा कृति का एक मूल्याकन ही प्रस्तुत किया जारहा है। नेमिकुमार जैनियो के २२वें तीर्थकर थे। उनका राजकुमार होना तथा शक्तिशाली वीर, पराक्रमी होकर भी ससार से वीतरागी हो जाना, तथा विवाह के अवसर पर अभिन्न यौवना राजमती को छोडकर चल देना बडी आश्चर्यजनक घटना है। राजमती भी उन्ही के चरणो मे जाकर दीक्षाग्रहण कर लेती है और अन्त म दोनो महानिर्वाण की प्राप्ति करते हैं। बरातियो के लिए जीवित पशुओ का वध किया जाकर भोज्य

---

१–हिंदी अनुशीलन वर्ष ७ अङ्क १ पृ० ४४–५० "सुमतिगणि कृत नेमिनाथ रास लेख।

बनाना आदि बातों ने उनमें वैराग्य उत्पन्न कर दिया। नेमिनाथ श्रीकृष्ण बलराम के भाई थे तथा यादव कुल में सब से सब शक्तिमान थे।

रास के अध्ययन से ज्ञात होता है कि रचना जन भाषा में लिखी हुई है जो वर्णनात्मक और गेय तत्व प्रधान है। यह सम्भवतः गाने और नर्तन के लिए ही रचा गया है।

प्रारम्भ में मंगलाचरण कर कवि ने नेमिकुमार (अरिष्टनेमि) के जन्म का व उनके पिता समुद्रविजय व सौरीपुर की महारानी शिवादेवी का वर्णन किया है।

बाल्यकाल में ही नेमिकुमार असाधारण पराक्रमी थे। खेलते-खेलते ही एक दिन उनका कृष्ण की आयुध शाला में जाकर उनके धनुष की टंकार की तथा लीला मात्र में ही कृष्ण का शंख बजा दिया। कृष्ण अत्यन्त भयभीत हुए। जिनवर नेमिनाथ का बाल्य रूप और आयुधशाला का पराक्रम वर्णन दृष्टव्य है —

सो माहाए जिणाए जिणेसर रूवरह जिय मयण सुणीसरू
सुर गिरि कंदरि चडउ जम्ब वद्धउ नेमि सुहसुहि तम्ब ॥२१॥
तहि वसति जाय व कुल कारिहिं रमहिं रमहिं कारनि चढि छाडिनि
सगपुरी इदुव सव कान गयउ न जाणइ विजिउ काद्
नमि कुमरू अन दियहि रमतउ गन्हरि आगह मार भमतउ
सखु नेवि लानइ वाएउ सखमिह तिहूयण खामइ ॥२४॥

तमणि पमणई कन्हा किण बायउ सख
भणिउ जणेण नरिन्द जिण बडुन असखु
ता भयभाउ मणह हरि रामह भाउ नन्दि यामु तू गावउ
लेमइ नेमिकुमरू तह रज्जू हा हा हियर धमक्कउ अज्जु [1]

विविध रूपों में कवि ने नेमिनाथ का राज्य के प्रति निर्विप्ति का वर्णन किया है। विषय सुखों के प्रति वे सदा उदासीन रहे।

राम भणइ मन करइ वियारु रज्जु न लमइ तुह कुवि भाउ
रहु समारु विरत्तु जिणेसरू सुरत सुखव दरिसिउ परमसरू
रज्जु सुक्ख करि सुट्ठु दुवढउ धार नरइ मा निवडउ निच्छउ
पुणवि मागइ हरि रामह आगउ वधव गय रउ पुन्नवि ममणइ
अनुन परिक्कमु नमिकुमारू लेमिइ रज्जु न लिण्उ सहारू

---

1–हिन्दी अनुशीलन वर्ष ७ अङ्क १, पृ० ८८।

राम जणद्दणु पडिवाहेइ, पुग्गह बारण रज्जु व लेइ
मुद्दकु बुद्धिवतु कुवि हाइ प्रामिउ मुनहि विम्व विमु भवमइ (२७–३४)

विविध दृष्टान्ता स कवि ने भाषा को सबल व भावपूर्ण बना दिया है। आगे रचनाकार न नमिनाथ के विवाह पर प्रकाश डाला है। उग्रसन की लडकी राजुल को रोती छोड नमिनाथ वीतरागी बन गये। विरहिणी राजुल चिरविरहिणी बन गई। वाडे म बधे पशुप्रो का करुण क्रन्दन नमिनाथ से नही सहा गया जो बरातियो क भोज्य के लिए वध किये जाने वाले थे प्रौर इस प्रकार द्वार तोरण पर प्राये नमिनाथ न मुनरो राजुल क सारे स्वप्नो को प्रभावहीन कर दिया। रूपवती राजुल के सौन्दर्य वर्णन म कवि का कौशल दर्शनीय है। अलकरण की छटा न स्थल का सौन्दर्य प्रौर बढा दिया है —

"हू जाणउ मह अच्छइ बाली राइमई बहु गुणिहि विसाली
उग्गमणु राय गहि जाइय, रुव सुहाग लाणि विक्खाइय
जसु पणु वेम वनावु लुनतउ, नानु किरण जालुन्व फुरतउ
दीसइ गीहर नयण सहती न निलुप्पल लील हसति
वयणु कमलु न छण ससि मडणु, दिक्खवि झुल्लइ धूमा खडणु
मणधरू धणहरू मणु मोहेइ कचन कलसह लीह न दई
सरल बाहुलय कत विगयय, न चपय लय गयवरिणि लजिजउ
जसु सल्लु पतिण उत्तासिय नरइ गइयस कत्थ विनासिय
इय विण विणु वरिह सा धान वराविय
नमिकुमारह दमि (कुपतियय) जायव मेलाविय (४१–४५)

सौन्दर्य वर्णन पर्याप्त सुघड है तथा सौंदर्य क उपमाना मे भी मौलिकता है। रूपवती राजमती की जीवन भर की साधना व्यर्थ हो गई, राजमती का सारा शृगार क्रन्दन म तिरोहित हो गया। उसकी कान्ति रुदन में बदल गई पर उसने धैर्य नही छोडा। ऐसे दिव्य पुरुप मुझ मूर्ख के वल्लभ कैसे हो सकते है ? करुण रस मे डूबी हुई राजमती की वाणी बडी दयनीय स्थिति की द्योतक है। अन्त मे राजमती स्वय नमिनाथ के पास गिरनार जाकर दीक्षित हो, कैवल्य पद को प्राप्त करती है —

"स निसुणेविणु राय मई, चिंतइ धिगुधिगु एहु ससारू
निच्छय जाणिउ हव मह न परणइ नेमिकुमारू
जा विहुयण रुविण करि छडियउ, जं कन्तनु कुरुविक्इ छडिउ
सुर रमणी हवि जा किर दुल्लहु, सा किम्व हुई महु मुद्दिय वल्लहु
पुणरवि चितइ राइमइ जहहउ नेमि कुमारिण मुक्कि

# गय सुकुमाल रास [1]

जसलमेर के वडे भण्डार मे स० १४०० मे लिखि एक प्रति गय सुकुमाल रास की उपलब्ध होती है। इस प्रति की प्रतिलिपि अभय जैन ग्रन्थालय में विद्यमान है। इसके रचयिता मुनि नाचन्द्र सूरि के शिष्य श्री दल्हण हैं। दल्हण का समय निर्धारित नही है, पर क्योंकि जगचन्द्र सूरि का समय स १३०० है अत बहुत सम्भव है कि इनका काल भी समकालीन या १३१५ से स १३२५ के बीच मे कही अनुमानित किया जा सकता है।

कृति की भाषा को देखने पर यह स्पष्ट होता है कि यह अपभ्रंश शब्दों की अधिकता लिए है। इसके पूर्व वर्णित रास कृतियों मे आने वाले अपभ्रंश आदि के शब्दों के अनुपात म इस कृति म अपभ्रंश के शब्द अधिक हैं। फिर भी लोकभाषा की कृति होने से इसका महत्व स्पष्ट है।

प्रस्तुत रास मुनि गज सुकुमाल पर लिखा एक चरित काव्य है। गज सुकुमार कृष्ण के एक सहोदर अनुज थे। देवकी को उसके पहले पैदा हुए कृष्ण सहित ७ पुत्रों का सुख न मिल सकने पर उसने कृष्ण को मातृ सुख व शिशु-क्रीडा आनन्द का अभाव बताया। कारण नगर म नेमिनाथ के साथ ६ साधु एक ही रूप के थे और वे दो दो की टोली बना कर देवकी के यहा आहार ग्रहण करने को आये। देवकी का मातृत्व उमड पडा। नेमिनाथ से पूछने पर उसे उन्होंने बताया कि ये छहो मुनि उसी के पुत्र हैं जो कंस द्वारा मार डालने पर बच गये थे। देवकी को अब बालक की इच्छा हुई। कृष्ण ने तपस्या करके पता लगाया। देवता ने बताया कि बालक तो इसके और हो सकता है पर यह उसका बाल्यकाल का सुख ही देख सकेगा। युवा होने से पूर्व ही वह दीक्षा ले लेगा। नियत समय पर बालक हो गया क्योंकि वह गज के बच्चे की भांति सुकुमार व सुकोमल था अत उसका नाम गजसुकुमाल रख दिया गया। मा देवकी ने उसे खूब लाड-प्यार से पाल कर अपनी मातृ-सुख व वात्सल्य की

---

१-राजस्थान भारती वर्ष ३ अङ्क २, पृ० ८७ पर गयसुकुमाल रास-श्री अगरचन्द नाहटा का लेख।

सख चक्क गय पहरण धारा
कंस नराहिव कय महारा
जिण चाण उरि मल्लु वियरिउ
जरासिंधु बलवतउ धाडिउ

तासु जणउ वसुदेवा वर रुवनिहाणू
महियलि पयड पयावा रिउ भड तम भाणू
जणणिहि देवइ गुण संपुन्निय
नावइ सुरलायह उत्तिन्निय
सा निय मदिर अच्छइ जाम्ब
तिन्नि जरि जुयल मुणि आइय ताम्ब
सिरि वच्छविय वच्छे रुवि विक्खाया
चितइ धन्निय नारी जसु जाया (५-६) रा० भा० वर्ष ३ अङ्क २

छहा मुनियो को एक रूप देखकर देवकी को शका हुई कि मुनि तीन बार कसे आहार ग्रहण करने आये और इसका परिहार नेमिनाथ ही करते है और देवकी क मन मे बाल सुख का अभाव विषाद भर देता है —

'मुनिवर सु दर लक्खण सहिया, महमुय कसि कयच्छि गहिया
वारवइ मुणि विभइ इत्ययू वह वलिवलि मुणि आयउ इत्यू
पूछइ देवइ ता पभणहि मुनिवर ताम्वा (अम्ह) सम रुव सहोन्र
सुलस सरविय कुक्खि धरिया जु वण विसय विसाइ नडिया
सुमरिउ जिणबर नेमिकुमारु, तसु पय मूलि लयउ वय भारु

जाइवि पुच्छिइ नेमिकुमारू, संसउ ताडइ तिहुयण सारू
पुव्वि छच्च रयण तत हरिया, विणि कारणि तुह सुय अवहरिया
कस वि होइ निमितू वर करह करेई सुलस सराविय ताम्वा सुरु अक्षइ
देवइ मुणिवर वंदइ जाम्व हरिस विसाउ धरइ मणि ताम्व
सुलस सघन्निय असु धारितहिय हउ पुण बाल विउइहि दहिय
खिल्लवइ मलहावइ जाम्व देवइ मन दुम्मण हुइ ताम्व

कवि ने गयसुकुमाल का श्मशान मे जाकर कठिन तितिक्षा का वर्णन देखिए —

"माह लहागिरि चूरण मज्जू, भवतरुवर उम्मूलण गज्जू
सुमरिवि जिणवरु नेमिकुमारू, गय सुकुमारु लेइ वयभारू
ठिउ का उसंगि ताम्व जाय वि मसाणा,

## कच्छूली रास

१४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में एक रचना कच्छूली रास मिलती है। रचना का लेखक अज्ञात है। रचना काल रचनाकार और रास के रचना स्थल का सम्भाव्य कल्पना रास की कुछ अन्तिम पंक्तियों में की जा सकती है। श्री मोहनलाल देसाई ने भी इसका रचनाकार श्री प्रज्ञातिलक सूरि माना है[2] पर यह बात ठीक नहीं जँचती है। रास की अन्तिम पंक्तियाँ इस प्रकार हैं —

"सात्रीसइ असाडि लक्खमण मयधर सारंगमा
ख्यणी नयर मझारि आरिठवणउ भीमि जिम।
कमल सूरि नियगाढि सई हथि अनानूरिठनामा
पसीउ पसायोउ गीवु भुणसणि अप्पा सूधुनीमा
पणि पहूतउ सुरराइ गणहरू गयाजन विमलो
तासु सीसु चिरकालु अनपउ प्रज्ञातिलक सूरे
जिण सासणि नहचदु सुह गुरु भवीयहं कल्पतरो
ता जागे जयवंत उमाहा जा जगि ऊगइ सहसकरो
तेर त्रिसठइ रासु कोरिंटावडि निम्मिउ
जिण हरि रंगि सुणत मण वंछिय सवि पूरवउ'

इस तथ्य से प्रज्ञातिलक सूरि का नाम रास का रचना संवत् १३६३ तथा रचना स्थल कोरिंटवड स्पष्ट होता है। देसाई जी की बात का परिहार इस बात से हो जाता है कि यदि कृति का कर्त्ता स्वयं प्रज्ञातिलक होता तो वह स्वयं अपने लिए प्रशंसात्मक वर्णन कैसे कर सकता था। श्री के० का० शास्त्री का मत है कि ऐसा लगता है कि किसी अज्ञात लेखक ने यह रास रचा होगा।[3] पर शास्त्री जी का आधार भी इस दृष्टि से किसी निश्चित परिणाम पर नहीं पहुँचता। अस्तु रचना व रचना की उसके चरित नायक तथा ऐतिहासिक

---

१–प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह श्री चिमनलाल दलाल, पृ० ६२६।
२–जैन गुर्जर कवियो, भाग १ पृ० ८।
३–आपणा कवियो श्री के० का० शास्त्री पृ० २०७।

वातावरण पूर्ण उल्लास एवं प्रशंसात्मक वर्णना को देखकर यह कहा जा सकता है कि या तो इसकी रचना किसी मथाधिप द्वारा हुई या प्रज्ञातिलक सूरि के ही किसी अंतरंग शिष्य द्वारा हुई होगी।

कच्छूली रास एक ऐतिहासिक गीति रचना है जिसमें आबू का अचलेश्वर जैन मन्दिर चन्द्रावती कोरिंटवड आदि जैन तीर्थों का वर्णन है। साथ ही आबू के अन्तर्गत कुंडेव परमारों का वर्णन भी कवि ने किया है। रास में कोई कथा विशेष नहीं। कच्छूली ग्राम में उत्पन्न श्री उदयसिंह सूरि का पराक्रम और शौर्य वर्णन है। धार्मिक दृष्टि से कच्छूली ग्राम का महत्व स्पष्ट किया गया है। साथ ही कवि ने सब वर्णन किया है जिसमें प्रज्ञातिलक सूरि प्रमुख पात्र है। उदयसिंह ने संघ निकाला संघ चन्द्रावली गया वहीं साजण के पुत्र कमल सूरि की दीक्षा हुई और तब कोरिंटवड स्थान पर प्रज्ञातिलक के किसी शिष्य विशेष ने रास रचना की होगी।

कथा की दृष्टि से इस कृति का कोई विशेष महत्व नहीं कथा में कोई नवीनता भी नहीं मिलती पर भाषा शैली और छन्दों की दृष्टि से रचना महत्वपूर्ण है। कवि ने मंगलाचरण से ही प्रारम्भ किया है। आचार विचार और अनियमित जीवन यापन करने वाले कवियों के लिए कुछ अच्छे सिखावन कवि ने दिए हैं —

> 'केवल भुगति न जिणु भणइ नारिहि सिद्धि भणेइ
> उदयसूरि पमणउ पलोउ नय तन राय प्रमाणि
> कवल मुकति म भ्रांति कर नारि जति ध्रुव सिद्धि
> तिस मय सिद्धा वज्जि जाय लाइ आहार विसुद्धि'

छन्दों की दृष्टि से इस कृति में वाङ्मय मिलता है। यों दोहा चौपाई आदि छन्द तो मिलते ही हैं पर मूलतः छन्द विशेष शिल्प के साथ वर्णित हुआ है। यह छन्द २० मात्राओं के चरणों का मिलता है। इसमें दो कड़ियां होती हैं जिसमें एक दोहा की व दूसरी कोई द्विपदी होती है। छन्दों के क्षेत्र में इसका मौलिक योग दिखाई पड़ता है। बीच बीच में जो बार बार पदों की आवृत्ति होती है वह छन्द को कलात्मक बनाती है। इसमें इस रास में गेयता जैसी प्रवृत्ति स्पष्ट होती है। एक उदाहरण देखिए —

> मयवर नउ हिव रहिज ज गुरु सिद्धिहि चढा
> विसहरु आनउ परिखवि ज लपाउ ए लपाउ नहु पयडा

---

१—प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह, आ ... पृ० ७९–६२।

तउ गुरि मुहसा मिल्हि करि होइ गरहु पणेग्ण
धाईउ लीधउ चत्रु पढे गिलीउ ए गिलीउ ए गिलीउ छाल भुयंगो
पाउ पिल्लिवि समुहीय डर डरनु थीउ साधो
जावणहार सवि पल मलीय हीयडई ए हीयडई ए हीयडइ पडीउ दाधो

तउ गुरि मूकीउ रय हरणु कीधउ सीहु कराली
वाघह जता दूरि भीउ हरिसीउ ए हरिसीउ ए हरिसीउ नयरु सवालो [१]

झूलणा छन्द इससे पूर्व सोम मूर्ति रचित जिनेश्वर सूरि विवाह वर्णन रास में भी मिलता है जिसका उल्लेख पहले किया जा चुका है। एक और छन्द जो म० १२४१ के भरतेश्वर बाहुबली में मिलता है इसमें वर्णित हुआ है। इस छन्द में १६+१६+१३ मात्राओं का प्रयोग है जिसका निर्वाह पहले शालिभद्र सूरि ने किया है। [२] सम्भवत इस छन्द का वर्णन कवि ने परम्परा निर्वाह के लिए ही किया हो। छन्द है —

सिरि महेसर सूरिहि वसो, बीजो साह व निसु रासा, धमीय रोलु निवारीउ
नभकु ड संमम परमार, राजु करइ तहि छे सविवार आबू गिरिवर तहि पवरो
जणमण जयणह कम्पण मूनी वच्छूली विरि लक विलामी सर प्रववदि मणोहरीय [३]

श्री लालचन्द गाधी ने इस छन्द को रास छन्द की सज्ञा दी है जो सम्भवत रास रचनाओं के लिए एक छन्द विशेष हो गया था। [४] श्री के० का० शास्त्री ने इस छन्द को मिश्र छन्द कहा है तथा इसमे १६+१६+१३+ और १६+१६+१३ की द्विपदिया बताई है। [५] इन छन्दों के अतिरिक्त दोहा चौपाई छन्द भी मिलते हैं। रास महोत्सव के लिए लिखा गया है अत गेयता उसमें विद्यमान है।

भाषा के सम्बन्ध में रचना का महत्व साधारण है। लाक भाषा के प्रवाह में कवि ने "बूब" जैसे शब्द का प्रयोग किया है—

"इइ कमालीउ कालमुहो लोकिहि ये लोकिहि ये लोकिहि वाइय बूब [६]

---

१–प्राचीन गु० का० स०, पृ० ६१।
२–भरतेश्वर-बाहुबली रास, श्री ला० भ० गाधी पृ० २।
३–प्राचीन गु० का० स०, श्री दलाल पृ० ५६।
४–भरतेश्वर-बाहुबली रास, पृ० २।
५–आपणा कवियो, श्री के० का० शास्त्री, पृ० १५६–१६०।
६–प्रा० गु० का० सं०, श्री दलाल, पृ० ६१।

